## १९

जय जय सद्दिहिँ अहिणंदियउ देवेहि मिगयरिणु वंदियउ।
सुरणारिहिँ मंगल-धारिणिहिँ गायउ धण वय मण-हारिणिहिँ।
तहो सद्दें सो वि समुट्ठियउ चिंततउ मणे उक्कंठियउ।
को हुउँ सुपुण्णु किं मइँ कियउ अवरें जम्मंतरे संचियउ।
तहिँ समइँ अवहिणाणेण मुणि णियचरिउ सयलु संसउ विहुणि।
तत्थहो जाएविणु सुरेहिँ सिहुँ कम-कमल जुवलु मुणिवरहो तहो।
पणवेप्पिणु तेण समच्चियउ कंचण कमलहिँ सुहु संठियउ।
पुणु-पुणु हरिसिय चित्तेण निरु जंपिउ अवलोएँ तेण चिरु।
जो दुरिय कूवे[3] णिवडंतु हरे तुम्हेँ उद्धरियउ पुरउ सरि।
वर वयण वरत्तहिँ बंधिवरु सोहउ एवहि सुरु सीहचरु।
जाइउ जुवि-उज्जोविय गयणु उण्णइ ण करइ कहो मुणिवयणु।
इय भणि मुणि-पय-पुज्जेवि अमरु पणवेप्पिणु सहसा गउ सहरु।
तहिँ णिवसइ सो सुमरंतु मणे सुर णियरालंकिउ खणे जि खणे।
तं जसु णामें विहडइ दुरिउ जो वर केवल लच्छिए कलिउ।

घत्ता—विस-रह-चक्कासु णेमिचंद जस धामु।
जय सिरिहर मेत्तु परिणिण्णासिय कामु॥१३६॥

इय सिरि-वड्ढमाण-तित्थयर-देव-चरिए पवर-गुण-रयण-णियर-भरिए विबुह-सिरि-सुकइ-सिरिहर विरइए साहु सिरि णेमिचंद अणुमण्णिए सीह-समाहि-लंभो णाम छट्ठो परिछेओ सम्मत्तो[1] ॥ संधि ६ ॥

यः सर्व्वदा तनुभृतां जनितप्रमोदः
सद्बंध मानस समुद्भव तापनोदः।
सर्व्वज्ञ सद्वृष महारथ चक्रणेमि,
नन्दत्वसौ शुभमतिर्भुवि नेमिचन्द्रः॥

---

१९ १. D. °इ. । २. D. चि. । ३. D. णं॰ ।
१. D. समत्तो ।

## १९

### वह सौधर्मदेव चारण-मुनियोंके प्रति कृतज्ञता प्रकट करने हेतु उनकी सेवामें पहुँचता है

देवोंने उस मृगरिपु (—सिंहके जीव ) हरिध्वज—देवका जय-जय शब्दोंसे अभिनन्दन कर वन्दना की। मंगल-द्रव्य धारण करनेवाली मनोहारी देवियोंने तार स्वरसे मंगल-गीत गाये। उन देवांगनाओंके संगीतसे वह हरिध्वज देव भी जागृत हो उठा तथा उत्सुकतावश मनमे विचारने लगा कि—"मै कौन हूँ, पिछले जन्ममें मैने कौन-से उत्तम पुण्योंका संचय किया था?" उसी ( विचार करते ) समय उसने अवधि-ज्ञानसे समस्त संशयोको दूर कर अपना समस्त पिछला जीवन-चरित जान लिया।

वह हरिध्वज देव अन्य देवोंके साथ पुनः ( भरतक्षेत्र स्थित ) उन्हीं मुनिवरके चरण-कमलोमे पहुँचा और उसने प्रणाम कर स्वर्ण-कमलोसे उनकी पूजा की फिर प्रसन्नतापूर्वक वही बैठ गया। चिरकालके बाद ( समाधि टूटनेपर ) मुनि द्वारा देखे जानेपर हर्षित चित्तपूर्वक उसने कहा—"पिछले जन्ममें आपने अपने हितोपदेशरूपी बड़ी भारी रस्सीके द्वारा अच्छी तरह बाँधकर पापरूपी कुएँमे पड़े हुए जिस सिंहका उद्धार किया था, वही सिंहका जीव मैं हूँ जो गगन-को उद्योतित करनेवाले इन्द्रके समान देव हुआ हूँ।" ( आप ही ) कहिए कि मुनि-वचन किसकी उन्नति नही करते?

इस प्रकार कहकर तथा मुनि-पदोंकी पूजा कर वह देव प्रणाम कर शीघ्र ही अपने निवास-स्थानकी ओर चला गया। देव-समूहोंसे अलंकृत वह हरिध्वज देव स्वर्गमें निवास करता हुआ भी अपने मनमें प्रतिक्षण उन मुनिवरोंका स्मरण करता रहता था। जिनका नाम लेने मात्रसे ही पापोका क्षय हो जाता था तथा जो उत्तम केवल-लक्ष्मीसे युक्त थे।

घत्ता—धर्मरूपी रथके चक्कोंको आशुगति एवं नियमित रूपसे चलाते रहनेवाले यशोधाम नेमिचन्द्र तथा कामवासनाको नष्ट कर, जयश्रीके निवास-स्थल श्री श्रीधर कविकी मैत्री (निरन्तर) बनी रहे ॥१३६॥

### छठवीं सन्धि की समाप्ति

इस प्रकार प्रवर गुण-रत्न-समूहसे भरे हुए विबुध श्री सुकवि श्रीधर द्वारा विरचित साधु श्री नेमिचन्द्र द्वारा अनुमोदित श्री वर्धमान तीर्थंकर देव चरितमें सिंह-समाधि लाभ नामका छठवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥सन्धि ६॥

### आशीर्वाद

जो सदा जीवोंको प्रमुदित करता रहता है, जो सद्बन्धु जनोंके मनके सन्तापका हरण करता रहता था, जो सर्वज्ञके हितकारी महारथके चक्रकी नेमिके समान था ऐसा वह शुभमति ( आश्रयदाता ) नेमिचन्द्र पृथ्वीतलपर जयवन्त रहे ॥

# संधि ७

## १

एत्थंतरे जीव णिरंतरे धादइसंडि सुदीवए।
वित्थिण्णइँ णयरे रवण्णइँ बारह ससि-रवि-दीवए॥

पुव्वामरगिरि-पुव्व विहाइए विउल-विदेहंतरि विक्खायए।
वच्छा-विसउ मणोहरु णिवसइ जहिँ मुणि-गणु भवियण-मणु हरिसइ।
सीया-सरि-तड-माय-विलग्गउ घर-सिहरावलि-णहयल-लग्गउ।
पंचवीस जोयण-उत्तुंगउ कीलमाण-णय-णयरहिँ चंगउ।
पंचास-जि-जोयण-वित्थिण्णउँ रुप्पय-मउ मणियर-गण चित्तउ।
जहिँ सव्वत्थ जंति णिब्भंगउ करु-करवाल-किरण-सामंगउ।
दूवियाउ दिवसे विस-रयणिउँ णहयले मुत्तिमंत णं रयणिउँ।
जसु कंतु वि ण कूडु सेविज्जइ अमर-विहूयणेण मेल्लिज्जइ।
दिक्खिवि खयरिहु कंति अमाणेँ णिय माणसे लज्जा वहमाणेँ।
तओ उत्तरसेणिए सुर-मणहरु णिवसइ पुरु कणयरु तिमिरहरु।
जिहिँ णिवडंतु खयरि-मुह-पंकए सासाणिल-वसेण णिप्पंकए।

घत्ता—करहउ पुणु अइ स-हरिस-मणु णिवडइ मय-मत्तउ अलि।
कोमल-करे णयण सुहंकरे रत्तुप्पल-संकए वलि॥१२७॥

## २

तहिँ विज्जाहरवइ कणयप्पहु जेण जिणिवि अरियणु किउ णिप्पहु।
करइ रज्जु बुहयण-रंजंतउ माणिणि-माणुण्णइँ भंजंतउ।
भूसण-रुवि-विच्छुरिय-णहंगणु रूव लच्छि मोहिय-तियसंगणु।
जसु असिवरे णिवसइ जयसिरि सइ अचल भएणवमण्णेवि णुमइ।
संचरंति आरह णिसियाणण एवहे धार वइरि-खउ-आणण।
तित्थमलिँ ण मुह णर-कुल-दिणमणि ण णियइ रणि इहु सुहड-सिरोमणि।
एउ मण्णेवि ण पुरउ समहियए जसु पयाउ ओसारइ अहियए।

---

१. १. D. गिरि। २. D. °यँ°। ३. D. घँ°। ४. D. क्ख।
२. १. D. °णे°। २. D. °ल्लि°। ३. J. णु।

# सन्धि ७

## १

### धातकीखण्ड वत्सादेश तथा कनकपुर नगरका वर्णन

इसके अनन्तर जीवोंसे निरन्तर व्याप्त १२ सूर्यो एवं १२ चन्द्रोसे दीप्त, सुन्दर विस्तीर्ण नगरोंसे युक्त धातकी खण्ड द्वीपमे—

पूर्व-सुमेरुके पूर्व-विभाग स्थित विशाल विदेह क्षेत्रमे विख्यात एव मनोहर वत्सा नामक देश है, जहाँ मुनि-गण भव्यजनोंके मनको हर्षित करते रहते हैं। वह वत्सादेश सीता नदीके तटसे लगा हुआ था तथा उसके भवनोंके शिखरसमूह नभस्तलको छूते रहते थे। वहाँ क्रीड़ा करते हुए गमनचरोंसे युक्त २५ योजन ऊँचा एक चंगा ( सुन्दर ) विजयार्ध पर्वत है, जो ५० योजन चौड़ा, रौप्य वर्णवाला तथा मणि-किरणोंसे चित्र-विचित्र है। जहाँ सर्वत्र धुली हुई ( अर्थात् पानी उतरी हुई ) करवालकी किरण-रेखाके समान लगनेवाली श्यामांगियाँ—अभिसारिकाएँ दिनमे भी रात्रिके समान निराबाध होकर जाती-आती थी। वे ऐसी प्रतीत होती थी, मानो नभस्तलको मूर्तिमती रात्रियाँ ही हों। जिस विजयार्द्धके कूटशिखर अति कान्तिमान् होनेके कारण अमरवधुओ द्वारा सेवित न थे, उनके द्वारा वे त्याग दिये गये थे। क्योंकि वे ( अमरवधुएँ ) खेचरोंको उन कूटोकी अप्रमाण कान्ति दिखा-दिखाकर अपने मनमे लज्जित होती रहती थी।

उस विजयार्द्धकी उत्तर श्रेणीमे सुरोंके मनको हरण करनेवाला तथा तिमिरको नष्ट करनेवाला कनकपुर नामका एक नगर स्थित है, जहाँ विद्याधरियोंके निष्कलंक मुख-कमलोंपर श्वासकी गन्धके कारण पड़ते हुए तथा—

घत्ता—हाथोसे हटाये जानेपर भी पुनःपुनः अति हर्षित मनसे भ्रमर-समूह मदोन्मत्त होकर मँडराता रहता है तथा नेत्रोंको शुभ लगनेवाले ( विद्याधरियोके ) कोमल करोपर रक्त-कमलकी आशंकासे वह भ्रमर-समूह बलि-बलि हो जाता है ॥१३७॥

## २

### हरिध्वज देव कनकपुरके विद्याधर नरेश कनकप्रभके यहाँ कनकध्वज नामक पुत्रके रूपमें उत्पन्न होता है

उस कनकपुरमे विद्याधरोंका स्वामी कनकप्रभ ( निवास करता ) था, जिसने अरिजनोंको जीतकर उन्हे निष्प्रभ ( अथवा निष्पथ ) कर दिया था। जो बुधजनोंका मनोरंजन तथा मानियों के मानकी उन्नतिका भंग करता हुआ राज्य कर रहा था। उसके भूषणोकी कान्ति नभांगणको भी विस्फुरायमान करती थी। उसके रूपकी शोभा त्रिदशांगनाओको भी मोहित करनेवाली थी, जिसकी खड्गमे जयश्री स्वयं ही ( आकर ) अचल रूपसे निवास करती है, मानो वह ( जयश्री ) उसके भयसे अपमानित होकर ही उसमे ( अचल रूपसे ) रहने लगी हो। वैरीजनोंके मुखोंका क्षय करनेवाली इसी तलवारकी धारसे ( भयभीत होकर ) वैरीजन आरम्भसे ही नीचा मुख करके चलने लगते थे, नरकुलके लिए सूर्य समान उस राजाके सम्मुख तीक्ष्ण सूर्य भी म्लान-मुख हो जाता था। वह रणक्षेत्रमे सुभट-शिरोमणियोंको नही देखता था, मानो यही समझकर उस ( राजा ) के प्रतापने शत्रुओंको वहाँसे हटा दिया हो।

तहो पिय पीवर-पीण-पओहर कणयमाल णामेण मणोहर।
पविमल-सीलाहरण-विहूसिय लावण्णालंकरिय अदूसिय।
एहहँ सग्गु मुएवि हरिद्धउ सुउ जायउ णामें कणयद्धउ।

घत्ता—उप्पण्णए कंचण वण्णए कुल सिरिजम्मि गुणड्ढिय।
तम णिग्गमे छण चंदुग्गमे जलणिहि-वेल व वड्ढिय ॥१३८॥

३

णिव-विज्जा-चउक्कु तहो वुद्धिए पडिगाहिउ सहसत्ति विसुद्धिए।
आसाचक्कु विरेहइ दित्तिए धवलत्तण-जिय-ससहर-कित्तिए।
जो जोव्वण-सिरि-णिलयं भोरुहु सेलिंधालंकरिय-सिरोरुहु।
जेणंत रिउ-वग्गु विणिज्जिउ तिरयणेहिं परदारु विवज्जिउ।
जं अवलोइवि चिंतहिं पुरयण णिच्चलंग संठिय विंभिय-मण।
किं इउ मुत्तिवंतु मयरद्धउ किं वा रूवहो अवहि विसुद्धउ।
जसु मुह-कमले पडेविणु नवलइ पुर-कामिणि-कडक्ख-सिरि ण चलइ।
तन्हा-वस मेल्लंति सुतुट्ठी दुव्वल-ढोरि व पंके चहुट्ठी।
तेण सजणणा एसें सुंदरि मार-मइंद-महीहर-कंदरि।
मणि गण जडियाहरण पसाहिय वर कणयप्पह कण्ण विवाहिय।

घत्ता—सो भज्जए सलज्जए सहइ ताव-हरु लोयहँ।
महियलि तिह णव-जलहरु जिह विज्जुलियए गय-सोयहँ ॥१३९॥

४

तो विण्णि वि सपणय-मण थक्कहिँ परवर-विहडण खणु वि न सक्कहिँ।
णं लावण्ण-विसेसालंकिय जलहि-वलय अहणिसु णिस्संकिय।
तेण विउल-वणे [1]काणणे लयहरे णव-पल्लव-सेज्जायले मणहरे।
पणय-कोव-वस-विप्फुरियाहर [2]सा[3]माणिज्जइ तुंग-पओहर।
ताए सहिउ सो जाएवि मंदरे सुरहरेण सुर-सेविय सुंदरे।
गुरु-भत्तिए पुज्जइ जिण-गेहइँ पवर-पसूण-णिलीण-दुरेहइँ।
एक्कहिँ दिणे देविणु णिव-सिरि तहो भव भीएण नरिंदें पुत्तहो।
सुमइ-मुणीसर-पय पणवेप्पिणु लइय [4]दिक्खकरणारि जिणेप्पिणु।

४. १. J. की° । २. J. सो । ३. J. V. म. । ४. D. ह° ।

उस राजा कनकप्रभकी सुपुष्ट एवं स्थूल स्तनवाली कनकमाला नामकी मनोहर प्रिया थी, जो निष्कलंक एवं निर्दोष शीलरूपी आभूषणसे विभूषित एवं लावण्यसे अलंकृत थी।

उक्त दोनों ( कनकप्रभ एव कनकमाला ) के यहाँ वह हरिध्वज नामक ( त्रिपृष्ठका जीव—सिंह ) सौधर्मदेव स्वर्गसे चयकर कनकध्वज नामक पुत्रके रूपमे जन्मा।

घत्ता—जिस कनकवर्णवाले ( कनकध्वज ) के उत्पन्न होते ही कुलश्री उसी प्रकार बढ़ने लगी, जिस प्रकार शुभ चन्द्रमाके उदित होनेपर तथा तमके चले जानेपर जलनिधिरूप बेल बढ़ने लगती है ॥१३८॥

## ३

### राजकुमार कनकध्वजका सौन्दर्य वर्णन। उसका विवाह राजकुमारी कनकप्रभा के साथ सम्पन्न हो जाता है

उस कनकध्वजकी विशुद्ध बुद्धिने चारों राजविद्याओंको शीघ्र ही ग्रहण कर लिया। ( उसके प्रभावके कारण ) दिशा-समूह दीप्तिसे चमकने लगा, कीर्तिकी धवलिमाने चन्द्रमाको भी जीत लिया। जो यौवनरूपी श्रीके निवास-स्थलके लिए कमलके समान था, जिसके केश शैलीन्ध्र-पुष्पोसे अलंकृत थे, जिसने अन्तरंग शत्रु—काम, मद, लोभ, ईर्ष्या, अहंकार आदिपर विजय प्राप्त कर ली थी, ( पाणिग्रहीता ) स्त्री रत्नोके अतिरिक्त परस्त्रियोंका त्याग कर दिया था। पुरजन जिसे देखकर स्तम्भित एवं विस्मित मनवाले होकर ठिठके रह जाते थे और अपने मनमें विचार करने लगते थे कि क्या यह मूर्तिमान् मकरध्वज ही है, अथवा विशुद्ध रूप—सौन्दर्यकी अवधि ? जिस प्रकार कीचड़मे फँसकर दुर्बल ढोर वहाँसे चल नही सकता, उसी प्रकार नगरकी नयी-नवेली-कामिनियोंकी सतृष्ण, एवं अधीर कटाक्ष-श्री भी अचल हो जाती थी।

उसने अपने पिताके आदेशसे कामदेव-रूप मृगेन्द्रके लिए सुन्दर पर्वत-कन्दराके समान मणिगणोसे जटित आभरणोंसे प्रसाधित श्रेष्ठ 'कनकप्रभा' नामक कन्याके साथ विवाह कर लिया।

घत्ता—लोकके सन्तापका हरण करनेवाला वह कनकध्वज ( नवागत ) सलज्ज भार्याके साथ उसी प्रकार सुशोभित हुआ, जिस प्रकार महीतलपर नवीन जलधर बिजली ( की कौंध ) के साथ सुशोभित होता है ॥१३९॥

## ४

### कनकध्वजको हेमरथ नामक पुत्रकी प्राप्ति

वे दोनों ही प्रेमपूर्वक एकनिष्ठ होकर रहते थे, परस्परके विघटन—वियोगको क्षण-भर भी सहन नही कर सकते थे। ऐसा प्रतीत होता था, मानो वह ( जोड़ा ) लावण्य-विशेषसे अलंकृत अहर्निश निःशंकि जलधिका वलय ही हो। वह कनकध्वज सघन वन-काननमे स्थित मनोहर लतागृहमे नव-पल्लवोसे बनी शय्यातलपर लेटी हुई प्रणय कोपकी वशीभूत, कम्पित ओठवाली एवं उत्तुंग पयोधरा उस मानिनी प्रियाको मनाता रहता था।

उस प्रियाके साथ वह प्रिय कनकध्वज देव सदृश विमानसे देवों द्वारा सेवित सुन्दर मन्दराचलपर जाकर बड़ी भक्तिपूर्वक द्विरेफ—भ्रमर-समूहसे युक्त उत्तम जातिके पुष्पोसे जिनगृहोंकी पूजा किया करता था।

किसी एक दिन संसारसे भयभीत नरेन्द्र कनकप्रभने अपने पुत्र कनकध्वजको 'नृपश्री' देकर सुमति नामक मुनीश्वरके चरणोंमे प्रणाम कर इन्द्रियरूपी शत्रुओंपर विजय प्राप्त कर दीक्षा ले

दुल्लह-रायलच्छि-संगें तहो मणे ण जाउ मउ रज्जु करंतहो।
भूरि-विहूइ-विणोय-महंतहँ होइ वियार-णिमित्तु ण संतहँ।

घत्ता—ससि-दित्तिए णिम्मल-कित्तिए जण-अणुराउ व जणियउ।
तहो भज्जए मुणिय-कसज्जए पुत्तु हेमरहु भणियउ ॥१४०॥

५

इय संसार-सुक्खु माणंतउ सो पंचिंदियाइँ पीणंतउ।
तिय-मणु मयण-सरेहिँ भिंदंतउ अच्छइ णिय-मंदिरे णिच्चिंतउ।
एत्थंतरे एक्कहिँ दिणि कंतए सहिउ खयर वइ-गउ अइकंतए।
कीलणत्थु णामेण सुदंसणे वर-णंदणे खयरालि-विहिय-सणि।
तहिँ असोय तरु-मूले णिविट्ठउ विमल-सिलायले साहु विसिट्ठउ।
सुव्वउ णामें सुव्वय-वंतउ दुप्पयारु तउ तिव्वु तवंतउ।
अइ-खीणंगु खमालंकरियउ सीलालउ उवसम सिरि वरियउ।
चारु-चरित्तु पवित्तु दयावरु तियरण-विहि-रक्खिय-तस-थावरु।
खयराहिउ तं देक्खि पहिट्ठउ णिहि-लाहेण दरिद्दि व तुट्ठउ।
जच्चंधु व लोयण-जुउ पावेवि तेण समुउ उड्डु समथलु णाइवि।

घत्ता—सो मुणिवरु वंदिय-जिणवरु भत्तिए पणविउ जाविहिँ।
तें मुणिणा दिण्णी गुणिणा धम्म-विद्धि तहो ताविहिँ ॥१४१॥

६

पुणु खयरेंदे पणविवि पुच्छिउ सुव्वय-मुणिवरु हियय-समिच्छिउ।
धम्म-मग्गु सो पुणि आहासइ मोह-भाउ पसरंतु विणासइ।
धम्मु जीव-दव-मूलु जिणिंदहिँ सग्ग-मोक्ख-सुह-हेउ अणिंदहिँ।
भणिउ सोवि दोण्णिहु जाणेव्वउ भव्वयणिहिँ हियएं माणेव्वउ।
सागारिउ अणुवय-चिंहिँ-जुत्तउ गिह-णिरयहिँ रक्खियइ णिरुत्तउ।
अवरु अणागारिउ गयरायहिँ महवय-जुत्तु धरिउ मुणिरायहिँ।
भो खयरेसर दोसुवि आयहँ आणंदिय-चउ-देवणिकायहँ।
मूलु भणेविणु वर-सद्दंसणु संसारुब्भव-दुहु-विद्धंसणु।
सद्दहाणुजं कीरइ तव्वहँ सत्त पयारहँ तिण्णिह सव्वहँ।
तं सद्दंसणु गुणहं करंतउ संसारंबुहि-तरण-तरंडउ।

घत्ता—हिंसाऽलिय धणकण चोरिय रमणी-यण-सयलत्थहँ।
सयल विरइ मुणिहु णिहय-रइ थूल-णिवित्ति गिहत्थहँ ॥१४२॥

---

५. J. रा°।
५. १. D. सों°। २. D. °रिं°। ३ J. V. °त्थ°।
६. १. J. V. जी। २. D. °हु°।

ली। दुर्लभ राज्यलक्ष्मीका संग प्राप्त कर तथा ( विशाल ) राज्य-संचालन करते हुए भी उसके मनमें मद जागृत न हुआ। ( ठीक ही कहा गया है कि ) महान् एवं सज्जन पुरुषोके लिए महान् विभूति विनोदका कारण नही बन पाती।

घत्ता—शशि समान दीप्तिवाले एवं निर्मल कीर्तिवाले उस राजासे समस्त जनोका अनुराग बढ़ गया। अपने कर्तव्य-कार्यको समझनेवाली उस कनकप्रभा भार्याने हेमरथ नामक पुत्रको जन्म दिया ॥१४०॥

## ५

### कनकध्वज अपनी प्रिया सहित सुदर्शन मेरुपर जाता है और वहाँ सुव्रत मुनिके दर्शन करता है

इस प्रकार संसार-सुखको मानता हुआ वह पंचेन्द्रियोंका पालन-पोषण कर रहा था। स्त्रियोंके मनको मदनके शरोंसे भेदता हुआ अपने महलमें निश्चिन्त रहता था।

इसके अनन्तर एक दिन अतिकान्ता ( अत्यन्त प्रिय ) अपनी कान्ता कनकप्रभा सहित वह खेचरपति कनकध्वज क्रीडा हेतु सुदर्शन नामक खेचरालीसे विहित ( उत्सववाले ) सुन्दर नन्दन वनमे गया। वहाँ अशोक-वृक्षके नीचे विमल शिलातल पर महाव्रतधारी दोनों प्रकारके तीव्र तपको तपनेवाले अति क्षीण अंगवाले, क्षमागुणसे अलंकृत, शीलके आलय, उपशम-श्री द्वारा वरे हुए, चारु-चरित्रवाले, पवित्र दयामे तत्पर, त्रिकरणकी विधिसे त्रस एवं स्थावरकी रक्षा करनेवाले, सुव्रत नामक एक विशिष्ट मुनिराजको देखकर वह खेचराधिप उसी प्रकार प्रहर्षित हुआ, जिस प्रकार कोई दरिद्र व्यक्ति ( सहसा ही ) निधि-लाभ करके सन्तुष्ट हो जाता है। अथवा जिस प्रकार जन्मसे अन्धा व्यक्ति ( सहसा ही ) दो नेत्र पाकर प्रसन्न हो जाता है उसी प्रकार वह ( राजा ) भी ( मुनिराजको देखकर ) अपने मनमे फूला न समाया।

घत्ता—जिनवरकी भक्तिसे भरकर उस राजाने जब मुनिराजकी वन्दना कर उन्हे प्रणाम किया तब उन गुणी मुनिराजने भी उसे 'धर्म वृद्धि' रूपी आशीर्वाद प्रदान किया ॥१४१॥

## ६

### सुव्रत मुनि द्वारा कनकध्वजके लिए द्विविध-धर्म एवं सम्यग्दर्शनका उपदेश

तब पुनः खेचरेन्द्रने सुव्रत मुनिराजको प्रणाम कर हृदयमे समाहित हो प्रश्न पूछा। तब उन मुनिराजने उसे धर्म-मार्ग बतलाया और कहा कि मोहभावका प्रसार प्राणीका विनाश कर देता है। अनिन्द्य जिनेन्द्रने धर्मका मूल जीव-दया कहा है। और उस धर्मको स्वर्ग-मोक्ष-सुखका कारण कहा है। वह धर्म दो प्रकारका जानना चाहिए जो कि भव्यजनोंको हृदयसे मानना चाहिए। प्रथम सागार धर्म अणुव्रत विधिसे युक्त होता है जो गृह निरत श्रावको द्वारा रक्षित कहा गया है। दूसरा धर्म अनगारोका है। जो रागरहित मुनिराजो द्वारा महाव्रत रूपसे धारण किया जाता है। हे खेचरेश्वर, चारो देव निकायोंको आनन्दित करनेवाले दोनों धर्मोका मूल सम्यग्दर्शन कहा गया है। जो संसारमे भवरूपी दुखोका विध्वंस करनेवाला है। जो सात प्रकारके तत्त्वों अथवा त्रिविध रत्नत्रयका श्रद्धान करता है वह गुणोंका आकार सम्यग्दर्शन कहा गया है। जो संसार-समुद्रसे तरनेके लिए तरण्ड अर्थात् नौकाके समान है।

हिंसा, अलीक, धन-कणकी चोरी, रमणीजनोंका संग एवं सकल पदार्थ रूप पाँच पापोंकी सकल विरति मुनियोंके होती है। इन्ही पाँचों पापोंकी स्थूल निवृत्ति गृहस्थोके होती है ॥१४२॥

७

संसारिय विचित्त दुह-दारणु एउ मुएविणु अण्णु ण कारणु।
मइ-जुत्तेण नरेण पयत्तें विरइव्वउ इउ जिण-पय-भत्तें।
जिउ मिच्छत्ता-ऽविरइ-कसायहिँ वंधइ कम्मु सजोय-पमायहिँ।
अट्ठ-भेउ संसारहो कारणु सिव-पय-ठाण-पएस-णिवारणु।
सद्दंसणु सणाण-तव-चरणहिँ चिर-जम्मऽज्जिय-दुक्किय-हरणहिँ।
उम्मूलिज्जइ कम्म-महावणु झत्ति समूल वि अइ-असुहावणु।
तें सुपरिट्ठिउ सिद्धि-पुरंधिए सइं वरियइं पुरिसोत्तम सिद्धिए।
णरु अण्णाण-मूढु णिरुभावइ इंदियत्थ-सुहुणउ परिभावइ।
णाणवंतु ण कयावि समीहइ तच्चिंतेण वि पावहो वीहइ।
जम्महो णऽण्ण दुक्खु मिच्चुहे भउ जरहो विरूउ मुणेवि महातउ।
करहिँ महंत महामइ-राइय रइवर-वाणावलि-अविराइय।
भव-रयणायरि जिउ हिंडंतउ णाणा-पुग्गल-कम्मु गहंतउ।
जहिँ ण अणेयवार हउं जायउ णत्थि कोवि जो भूमि विहायउ।

घत्ता—इय बुज्झिवि मणसंकुज्झिवि मुक्क संग महु-मइ णरु।
विरइवि तरु परिविहुणिवि रउ, जाइ मोक्खु जिणि रइवरु ॥१४३॥

८

इय जंपेवि मुणीसरु जावहिँ विरमिउं खयरे देण वि तावहिँ।
तं पडिवज्जिवि परियाणिवि भउ वहु-दुहु-वित्थारणु तज्जेवि मउ।
सहुं खयरेण सिरिए तह कंतए कणय-मया-ऽऽहरणहिँ दिप्पंतए।
तहो समीवे सो जाउ तओहणु मुणिउं सत्थु भव्व-यण-पवोहणु।
गुरु-आणए णिय-मणु संठाणिवि मूलगुणाइं असेस वियाणिवि।
उत्तरगुणइँ करइ णीसेसइँ चिंतइ वर-सत्थइं सविसेसइँ।
गिम्हे गिरिंदोवरि रवि सम्मुहुं ठाइ सया मिच्छत्त परम्मुहुं।
पडिमा-जोएं पाउसे रुक्खहो मूले वसइ उप्पाइय दुक्खहो।
सिसिर कालि रयणिहिँ ण समप्पइ विहि-कंवल-वसेण तहिँ णिवसइं।
तहो उववास-विहाण-रयंतहो दुव्वल-तणु हुउ जिणु झायंतहो।

घत्ता—सोसिवि वउ दुवदस विहितउ, करि सो मरि सुरु हूवउ।
कापिट्ठए कप्पि विसिट्ठए देवाणंद सुरूवउ ॥१४४॥

---

७. १. D. V. तच्चित्तेण। २. D J. V. मिच्छु।

## ७

### सुव्रत मुनि द्वारा कनकध्वजको धर्मोपदेश

इस सम्यग्दर्शनको संसारके दारुण दुखोंके विदारनेमें अनन्य कारण जानकर विवेकशील उस राजाने प्रयत्नपूर्वक जिनपदकी भक्ति सहित इस प्रकार विचार किया।

"यह जीव मिथ्यात्व, अविरति, कषाय और योग सहित प्रमादोंसे कर्मोको बाँधता है। ये अष्टभेद-रूप कर्म ही संसारके ( मूल ) कारण तथा शिवपदस्थानमे प्रवेशका निवारण करनेवाले है। जन्म-जन्मान्तरोंमे उपार्जित अति अशुभ वह कर्मरूपी महावन दुष्कृतोंका नाश करनेवाले सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र एवं तपश्चरणो द्वारा तत्काल ही उखाड़ फेंका जाता है। उस रत्नत्रयमें स्थित हुए पुरुषोत्तमका सिद्धिरूप पुरन्ध्री-वधू सिद्धि हेतु स्वयं ही उसका वरण कर लेती है। अज्ञानी मूढ़ मनुष्य इन्द्रियार्थोकी भावना निरन्तर भाते रहते है। वह अतीन्द्रिय सुखकी भावना भी नही भाता। किन्तु ज्ञानवन्त जीव हृदयसे इन्द्रियार्थं सुखोकी इच्छा भी नही करते। वे पापोसे ( निरन्तर ) डरते रहते हैं। जन्मसे बढ़कर अनन्य दुख, मृत्युसे बढ़कर भय एवं जरासे बढ़कर विरूपता (और क्या हो सकती है ? इन) का विचार कर हे महामति राजन्, आप महन्त महातपका आचरण करें। जो जीव रतिवर—कामकी बाणावलिसे अविरक्त हैं, वे भवसमुद्रमें हिंडते ( भटकते ) हैं तथा नाना प्रकारके पुद्गल-कर्मोको ग्रहण करते हैं, ऐसा कोई ( भी ) भूमि अथवा आकाशका प्रदेश नही है, जहाँ भ्रमण करते मरते, अनेक बार न जन्मा होऊँ।

घत्ता—इस प्रकार जानकर मन संकुचित कर, परिग्रह छोड़कर, महामति मनुष्य विरक्त होकर, तपकर, रतिवरको जीतकर, निर्वृत्त होकर मोक्ष जाते है ॥१४३॥

## ८

### कनकध्वजका वैराग्य एवं दुर्द्धर तप। वह मरकर कापिष्ठ स्वर्गमें देव हुआ

इस प्रकार धर्मोपदेश देकर मुनिवरने जब विराम लिया तब खेचरेन्द्रने भी उस ( उपदेश ) को स्वीकार कर तथा संसार ( की अनित्यता ) को जानकर अनेक दुखोंके विस्तारक मद-मोहके साथ ही कनकाभरणोंसे दीप्त अपनी प्रिया श्रीकान्ताका भी त्याग कर दिया और उन तपोधन मुनिराजके पास जाकर भव्यजनोंको प्रबोधित करनेवाले शास्त्रोंका अभ्यास किया। गुरु-आज्ञासे मनको संयमित किया और समस्त मूल गुणोंको जानकर नि.शेष उत्तर गुणोंको धारण किया और विशेष रूपसे उत्तम शास्त्रोंका चिन्तन करने लगा। ग्रीष्म-कालमे पर्वतपर रविके सम्मुख मिथ्यात्व-से पराङ्मुख होकर प्रतिमायोगसे सदा स्थित रहते थे। वर्षाकालमे दुख उत्पन्न करनेवाले वृक्षके मूलमे निवास करते थे। इसी प्रकार शिशिरकालीन रात्रिमें भी उस कनकध्वजने आत्मसमर्पण नही किया बल्कि धृतिरूपी कम्बल द्वारा वहाँ ( खुलेमे ही ) निवास करते थे। वहाँ उपवास-विधान करते हुए तथा जिनेन्द्रका ध्यान करते-करते उसका शरीर दुर्बल हो गया।

घत्ता—शरीरको सुखाकर, द्वादश प्रकारके तपोंको तपकर वह खेचरेन्द्र कनकध्वज मरकर देवोंको आनन्दित करनेवाले कापिष्ठ नामक विशेष कल्पमे स्वरूपवान् देव हुआ ॥१४४॥

९

एत्थंतरे इह जंबूदीवए दो-दिणयर-रयणीयर-दीवए ।
अमरालय-दाहिण-दिसि भायए वर-णंदण-तरुवर-सुच्छायए ।
भरह-वरिसि सरि-सरयर-सुंदरे कीलण-मण-सुर-भूसिय-कंदरे ।
अत्थि विसउ सव्वत्थ सणामें अइ-वित्थिणु अवंती णामें ।
जहिं सासेहिं विवज्जिय णाऽवणि मुणि-पय-रय-वस-फंसण-पावणि ।
जहिं ण कोवि कंचण-धण-धण्णहिं मणि-रयणिहिं परिहरिउ खण्णहिं ।
तिणं दव्वु व बंधव-सुहि-सयणहिं जिण-भत्तिए अइ-वियसिय-वयणहि ।
जहिं ण रूव-सिरि-विरहिय-कामिणि कल-मयंग-लीला-गइ-गामिणि ।
रूव सिरि वि ण रहिय-सोहग्गें आमोइय अमियासण-वग्गे ।
सोहग्गु वि णय-सीलु णिरुत्तउ सीलु ण सुअण पसंस वि उत्तउ ।
णिज्जल णई ण जलु वि ण सीयलु अकुसुमु तरु वि ण फंसिय-णहयलु ।
तहिं उज्जेणिपुरी परि-णिवसइ जा देवाह मि माणइं हरसइ ।

घत्ता—घर-पंतिहिं मणि-दिप्पंतिहिं उवहसियाऽमर-मंदिर ।
बहु-हट्टहिं जण-संघट्टहिं बुह-यण-णयणाणंदिर ॥१४५॥

१०

कंचण-मय साल सिरी-वरिया जल-पूरिय परिहाऽलंकरिया ।
गोउर-पडिखलिया-यास-यरा सुरहर-धय-रुंधियणे सयरा ।
जहिं पुरउ मुएविणु पाणहओ रमणीहु मयण खय-विग्गहओ ।
अइ-सावराहु गच्छइ ण पिउ भमरु व सासाणिल-निम्महिउ ।
जहिं देक्खिवि लोयहं भूरि धणु वो मयर-सुराहँ विहित्त-मणु ।
णिय-हिययंतरे पवहंत-हिरि णिंदंति कुवेर वि अप्पसिरि ।
जा सुहयरि जणहँ सुचित्तहरा चंदणवल्ली भुववंगहरा ।
गिव्वाण-पुरी व महा-विउला विबुहालंकिय हरिसिय-विउला ।
तहिं वज्जसेणु णामेण णिओ हुवउ वज्जपाणि-सम भूरि सउ ।
वज्जंगु सवंधव सोक्खयरो सुंदरु वज्जालंकरिय-करो ।

घत्ता—गिरि उरयले जं मुह-सयदले सुअ देवी देक्खेविणु ।
कुवियंगय, जियससियरचय, णावइ कित्ति वि लेविणु ॥१४६॥

---

९ १. J. V. आ° । २. J. V. तं° ।
१०. १. D. J. V. °री° ।

## ९

### अवन्ति देश एवं उज्जयिनी नगरीका वर्णन

इसके अनन्तर, जहाँ दो सूर्य एवं दो चन्द्र दीपक है, ऐसे जम्बूद्वीपमें सुमेरु पर्वतके दक्षिणी-दिशा-भागमे श्रेष्ठ नन्दन वृक्षोंकी सघन छायावाले, नन्दी-सरोवरोंसे सुन्दर एवं क्रीडा-शील देवोंसे भूषित घाटियोंवाले भरतवर्षमे समस्त समृद्धियोंसे सम्पन्न स्वनामधन्य एवं अतिविस्तीर्ण अवन्ती नामका देश है, जहाँकी पृथिवी ( कही भी ) धान्यसे रहित ( दिखाई ) नही ( देती ) है, जहाँकी भूमि मुनिपदोंकी रज.स्पर्शसे पवित्र है, जहाँ कोई भी पुरुष ऐसा न था जो कांचन, धन-धान्य तथा रम्य मणि-रत्नोंसे रहित हो, उस द्रव्यके उपबन्धसे जहाँकी वसुधापर सज्जनगण जिन-भक्तिसे अति विकसित वदन होकर रहते है, जहाँकी कामिनियाँ रूपश्रीसे रहित नही है तथा जो मत्तगजकी लीलागतिसे गमन करती है। रूपश्री भी ऐसी न थी जो कि सौभाग्यसे रहित हो और जो अमृताशन वर्ग ( देवगणों ) से अनुमोदित न हो, सौभाग्य भी ऐसा न था जो विनयशील युक्त न हो, शील भी ऐसा न था जो सुजनोंकी प्रशंसासे युक्त न हो। जहाँकी नदियाँ ऐसी न थी जो जलरहित हों। जल भी ऐसा न था कि जो शीतलतासे युक्त न हो। जहाँके वृक्ष कुसुम-रहित नही है तथा ऐसा कोई वृक्ष न था जो नभस्तलको स्पर्श न करता हो। उस अवन्ति देशमे उज्जयिनी नामकी एक पुरी है जो देवोंके मनको भी हर्षित करती है।

घत्ता—जिस उज्जयिनी नगरीकी बुधजनोंके नेत्रोंको आनन्दित करनेवाली मणियोंसे दीप्त गृह पंक्तियाँ देव मन्दिरों ( स्वर्ग ) पर हँसती-सी प्रतीत होती है। जहाँ अनेक हाट-बाजार लगते हैं, जिनमे लोगोंकी भीड़ लगी रहती है ॥१४५॥

## १०

### उज्जयिनीकी समृद्धिका वर्णन। वहाँ राजा वज्रसेन राज्य करता था

जो नगरीके श्री-सम्पन्न कंचनमय परकोटों एवं जलपूरित परिखासे अलंकृत है। जहाँके गोपुरोंसे नभचर भी प्रतिस्खलित हो जाते हैं; देवगृहोंके समान ( जहाँके ) गृहोंकी छज्जाएँ निशिचरोंके लिए बाधक बन जाती हैं। जहाँ ( के निवासी उस ) पुरीको छोड़नेसे प्राणहत जैसे हो जाते है। जहाँपर अपराध करनेवाला प्रियतम एवं श्वासकी सुगन्धिसे निर्मथित भ्रमर-समूह मदनसे क्षत-विक्षत रमणियों द्वारा हटाये जानेपर भी हटते नही। जहाँके लोगोंके धनकी प्रचुरता देखकर कुबेर भी अपने मनमें लज्जित होकर अपनी श्रीकी निन्दा किया करते है, जो नगरी सुखकरी है, जनोंके चित्तको हरनेवाली है। भुजंगको धारण करनेवाली चन्दनलताके समान है, महाविपुल गीर्वाणपुरी स्वर्गके समान है, विबुधोंसे अलंकृत है, तथा जो विकलजनोंको हर्षित करनेवाली है, उसी उज्जयिनी नगरीमे वज्रसेन नामक एक राजा ( राज्य करता ) था जो वज्रपाणि—इन्द्रके समान अनेक विभूतियोंवाला था। वह वज्रशरीरी अपने समस्त बन्धुओंको सुख देनेवाला सुन्दर एवं वज्र-चिह्नसे अलंकृत हाथोंवाला था।

घत्ता—जिसके उरस्तलमे लक्ष्मी और मुखमे शतदल कमल-मुखी श्रुतदेवीरूपी सौतको देखकर ही मानो उस ( राजा वज्रसेन ) की, चन्द्रमाकी धवलिमाको भी जीत लेनेवाली कीर्ति रूपी महिला कुपित होकर ( दशों दिशाओंमे ) ऐसी भागी कि फिर लौटी ही नही ॥१४६॥

## ११

तहो संजाय सुसीला [1]गेहिणि सीलालय नं चंदहो रोहिणि ।
हंसिणीव वेयक्ख-समुज्जल कुडिलालय-जिय-अलिउल-कज्जल ।
ते अण्णुन्नु लाहविणु रेहहिं विण्णिवि असरिस जण-मणु मोहहिं ।
णावइ जोव्वण कंति समुग्गय मुत्तिवंत जे काल-वसे[2] गय ।
जग्गु मुएविणु सो सुरु जायउ एयहँ तणउं तणउं विक्खायउ ।
अवलोइवि गुणसिरिसंजुत्तउ सइ जणणें[3] हरिसेणु पवुत्तउ ॥
जं अवलोइवि बंधव-मणहरु उग्गउ णावइ अहिणउ ससहरु ।
सहुँ देविए णरवइ हरिसं गउ पीइ-णिमित्तु ण कासु सुअंगउ ।
जसु मणि परिणवियउ णिय विज्जउ जिम सायरेणई-उ णिरवज्जउ ।
एक्कहिं दिणि णिवेण सहुं पुत्ते अंतेउर-परियण-संजुत्ते ।
सुयसायर-मुणि-पाय णवेविणु जिणणाहेरिउ धम्मु लएविणु ।
घत्ता—णिव्वेएं जाय-विवेएं[4] तेण रज्जे धरि तणुरुहु ।
पुणु दिक्खिउ उवलक्खिउ तहो समीवे जिणि मणरुहु ॥१४७॥

## १२

सावय-वय लेविणु मुणिणाहहो पणवेप्पिणु णिज्जिय-रइणाहहो ।
सम्मदंसण-रयण-विराइउ हरिसेणु वि णिय-णिलइ पराइउ ।
पाव-णिमित्तु रज्जेसिरि सोहहिं संठिउ वि-छिप्पइ ण तमोहहिं ।
संग-विवज्जिउ सुचिं ससहावे कमलु व सरवरे कद्दम-भावे ।
सासंतहो मेइणि स-महीहर चउ-सायर-वेला-मेहल-हर ।
अणुदिणु एउ अच्छरिउ अजेयहो हुव णिप्पिह-मइ स-विसइ पयहो ।
धारंतेण वि णव-जोव्वण सिरि तेण न णिरसिय वर-उवसम-सिरि ।
किं तरुणो वि-ण-सो उवसामइ सेय-मग्गे लग्गइ णिरु जसु-मइ ।
मह[1]मइ-मंति उग्ग परिवारिउ अरि ण जाउ सो[3] उग्गु णिरारिउ ।
किं हि मत्तुँ[4] तज्जइ सुह-णंदणु अहि-मुह-विस-णिहिं जुत्तु वि चंदणु
घत्ता—सुह कायउ जो वसु जायउ परिणिओ वि ण उ कामहो ।
जसु ण रमइं मणु परि विरमइ रमणविरामे उद्दामहो ॥१४८॥

---

११. १. D. गो° । २ D °मि । ३. D °णि । ४. D. विएं ।
१२. १. D. J, V. °वि । २ D. यं° । ३ J. ता । ४ D. मं° ।

## ११

### पूर्वोक्त कापिष्ठ स्वर्गदेव चयकर राजा वज्रसेनके यहाँ हरिषेण नामक पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ

उस राजा वज्रसेनकी गृहिणी—पट्टरानीका नाम सुशीला था, जो शीलकी निधिके समान थी। वह ऐसी प्रतीत होती थी मानो चन्द्रमाकी प्रिया रोहिणी ही हो। हंसिनीके समान उसके ( मातृ-पितृ एवं ससुराल ) दोनों ही पक्ष समुज्ज्वल थे। उसने अपने कुटिल ( एवं काले ) केशोसे अलिकुल एवं कज्जलको भी जीत लिया था। वे दोनों ही परस्परमे अनुपम एवं जन-मनको मोहित करनेवाले तथा एक दूसरेको पाकर सुशोभित थे। वे ऐसे प्रतीत होते थे मानो उनके रूपमे मूर्तिमान यौवन एवं कान्ति ही उदयको प्राप्त हो गये हों। कालके वशीभूत होकर वह ( पूर्वोक्त ) लान्तवदेव स्वर्गसे चयकर इन दोनोंके यहाँ एक विख्यात पुत्रके रूपमे उत्पन्न हुआ। उसे गुणश्रीसे युक्त देखकर पिताने स्वयं ही उसका नाम 'हरिषेण' घोषित किया। बान्धवोंके मनको हरण करनेवाले उस बालकको देखकर ऐसा प्रतीत होता था मानो अभिनव चन्द्रमा ही उदित हुआ हो। अपनी रानीके साथ वह राजा वज्रसेन ( भी ) हर्षको प्राप्त हुआ। पुत्र किसके लिए प्रीतिका निमित्त नही होता। जिस प्रकार नदियाँ समुद्रमे निराबाध रूपसे प्रविष्ट होती है, उसी प्रकार उस नवजात पुत्रके मनमें भी नृप-विद्याओने नम्र भावसे ( निर्विघ्न ) प्रवेश किया। एक दिन राजा ( वज्रसेन अपने ) पुत्रको साथमे लेकर अन्त.पुरके परिजनों सहित श्रुतसागर मुनिके चरणोंमें प्रणाम कर तथा उनसे जिननाथ द्वारा कथित धर्म ग्रहण कर,

घत्ता—विवेकशील बनकर ( वह ) वैराग्यसे भर गया। उसने काम-भावनाको जीतकर ( तथा ) पुत्रको राज्य सौंपकर उनके समीप दीक्षा ग्रहण कर ली ॥१४७॥

## १२

### हरिषेण द्वारा निस्पृह भावसे राज्य-संचालन

कामको जीत लेनेवाले मुनिनाथसे श्रावकके व्रतोको लेकर ( तथा उन्हें ) प्रणाम कर, सम्यग्दर्शनरूपी रत्नसे विराजित वह हरिषेण भी अपने घर लौट आया ( यद्यपि ) पापके निमित्तसे ही राज्यकी श्री-शोभाको प्राप्त होती, उसी राज्यश्रीमें स्थित रहकर भी वह हरिषेण पापरूपी तमसमूह द्वारा छुआ तक न गया। वह राजा स्वभावसे ही परिग्रहत्यागी एवं सात्त्विक—पवित्र भावसे सरोवर—स्थित कर्दम—कमलके समान ही चारो समुद्रोंकी वेलारूपी मेखलाको धारण करनेवाली तथा पर्वतोसे व्याप्त पृथिवीका प्रतिदिन शासन कर रहा था तो भी इस अजेय ( हरिषेण ) के प्रति यही आश्चर्य था कि वह अपने विषयोमे निस्पृह मति था। नवयौवन श्रीको धारण करते हुए भी उसने श्रेष्ठ उपशम श्रीको नही छोड़ा जिसकी बुद्धि श्रेयो-मार्गमे निरन्तर लगी रहती है, क्या वह तरुण होनेपर भी उपशान्त नही हो जाता? वह महामति मन्त्रियो एवं उग्र परिवारसे निरन्तर घिरा हुआ होनेपर शत्रुओंपर वह कभी उग्र नही हुआ ( ठीक ही है—) शुभ आनन्द देनेवाला चन्दन क्या सर्पोंके मुखसे निकली हुई विषरूपी अग्निसे युक्त होकर भी ( अपना ) हिमत्व-शीतलताको छोड़ देता है?

घत्ता—सुन्दर कायवाले उस ( राजा हरिषेण ) ने युवावस्थामे विवाह किया था, तो भी वह उद्दाम-कामके वशीभूत न हुआ। उस उपशान्त वृत्तिवालेका मन विषयोंमे नही रमता था। वह उनसे एकदम विरक्त रहता था ॥१४८॥

## १३

सो सुधीरु वुहयणहिं भणिज्जइ कवणु तासु महियले उवमिज्जइ ।
सो तियाल पुज्जेवि जिणणाहहँ पविमल-केवल-लच्छि-सणाहहँ ।
सिरिचंदण-कुसुमऽक्खय-धूवहि कणय-वण्ण-वर-दीवय-चरुवहिं ।
णाणा-विह-परिपक्क-फलोहहिं णं पुव्वज्जिय-पुन्न-फलोहहिं ।
पुणु णंदइ गुरु-भत्तिए जुत्तउ तं फलु गिह-वास-रयहँ वुत्तउ ।
तेण कराइय जण-मण-हारिणि जिण-हर-पंति तमोह णिवारिणि ।
विमल-छुहा-रस-लित्त मणोहर धवल-धयावलि-दलिय-वओहर ।
पविरेहइ धरणियलि खण्णिय पुण्णसिरि व तहो मुत्ति-समण्णिय ।
सद्धा-भत्ति-तुट्ठि-संजुत्तउ णिल्लोहाइय-गुण-अणुरत्तउ ।
देइ दाणु सो मुणिवर-विंदहं[1] वियसाविय-सावय-अरविंदहँ ।

घत्ता—णिय तेएं, वइरि-अजेएं, णियमिवि अरिहु समित्तहिं ।
इय संसिउ, उवसम-भूसिउ, करइ रज्जु सुह-चित्तहिं ॥१४९॥

## १४

एक्कहे दिणि पयाउ तहो लक्खेवि समिय-महीयल ताउ णिरिक्खिवि ।
लज्जए णं[1] णिय दुण्णय-चित्तें संहरियाइँव सिरि सइं मित्तें ।
एउ भुवणु मइ ताविउ किरणहिं दूसह-यर-आवय-वित्थरणहिं ।
'हा' इय पच्छुत्ताउ करंतउ तवणु अहोमुहुँ जाउ तुरंतउ ।
वारुणि अणुरत्तउ णलिणीवइ तहिं अवसरे परियाणेवि णु वइ ।
वारंतउ णावइ दिवसु वि गउ[2] तहो समीउ मेत्ताणुउ कोडउ ।
वासरंति विसंहंति[3] महादुहु मेल्लि दट्ठविस-खड वलिवि मुहु ।
चक्कवाय[4]-जुवलउ मुच्छंतउ लहु विहडिउ आकंदु करंतउ ।
महइ संझ आरुणिय-पओहर णव णे हीर-समाण-मणोहर ।
दिणयराणुगय-दित्ति बहूवहँ पय-जावय-पयवीव सरूवहँ ।

घत्ता—विदिसिहिं जिह, दिसिहिंवि पुणु तिह, थउ आरडियउ विहयहिं ।
कय-सोएं, मित्त-विओएं, णावइ णिरु परिणि ह्यहिं ॥१५०॥

---

१३. १. D. J. V. हिं ।
१४. १. D. V. °णं । २. J. V. वइ । ३. J. V विहंति । ४. J. V. चक्का ।

## १३

### राजा हरिषेण द्वारा अनेक जिन-मन्दिरोंका निर्माण

वह हरिषेण बुधजनों द्वारा सुधीर कहा जाता था। पृथिवी मण्डलपर ( भला ) ऐसा कौन था जिसके साथ उसकी उपमा दी जा सके। वह श्री, चन्दन, कुसुम, अक्षत, धूप, कनकवर्णवाले दीपक, चरुआ ( नैवेद्य ? ) तथा पूर्वोपार्जित पुण्यरूपी फल-समूहके समान ही विविध प्रकारके पके हुए फलों द्वारा, उत्कृष्ट केवलरूपी अधिपति जिननाथकी त्रिकाल पूजा कर, बड़ी भक्तिपूर्वक वन्दना किया करता था। गृहवासमे रत रहनेवालोके लिए उसका यही फल कहा गया है। उस राजा हरिषेणने निर्मल सुधा ( चूनेके ) रससे लिप्त, मनोहर तथा पयोधरोंका दलन करनेवाले धवलवर्णकी ध्वजा-पताकाओसे युक्त जनमनोहारी तथा अज्ञानरूपी अन्धकार-समूहका नाश करनेवाले अनेक जिन-भवनोंका निर्माण कराया। वे मन्दिर इस प्रकार सुशोभित थे, मानो इस पृथिवी मण्डलपर उस राजाकी पुण्यश्रीकी साक्षात् मूर्ति ही उत्कीर्ण कर दी गयी हो। श्रद्धाभक्ति एवं तुष्टिसे युक्त निर्लोभादि गुणोमे अनुरक्त वह ( राजा ) मुनिवर वृन्दोंको दान ( आहार ) देता था तथा श्रावकरूपी कमलोंको विकसित किया करता था।

घत्ता—वैरियों द्वारा अजेय उस हरिषेणने अपनी तेजस्वितासे मित्रों सहित समस्त शत्रुओं-को वशमें कर लिया। इस प्रकार प्रशंसित एवं प्रशम-गुण भूषित वह ( राजा ) निश्चिन्त होकर राज्य करने लगा ॥१४९॥

## १४

### सूर्य दिवस एवं सन्ध्या-वर्णन

एक दिन उस ( हरिषेण ) के प्रतापको लक्ष्य कर तथा उसके कारण पृथिवीतलके तापको शान्त हुआ देखकर एवं लज्जित होकर सूर्यने मानो दुर्नय-चित्तसे अपनी आतपश्रीको स्वयं ही संकु-चित कर लिया। 'मैने इस भुवनको अपने आतप-विस्तारकी दुस्सहतर किरणोसे सन्तप्त किया है, यह खेदजनक है। इस प्रकार पश्चात्ताप करता हुआ ही मानो उस तपन—सूर्यने तुरन्त ही अपना मुख नीचेकी ओर कर झुका लिया।

नलिनीपति—सूर्यको वारुणी ( पश्चिम-दिशागमन, दूसरे पक्षमें मदिरा ) मे अनुरक्त जान-कर उसी समय उसे ( सूर्यको ) रोकनेके लिए ही मानो दिवस उसके समीप मित्रानुक कोण (पूर्वो-त्तर कोण— ) में चला गया।

वासरान्त—सन्ध्याकालमे दुरन्त पीड़ाको सहते हुए तथा तत्काल ही चबे हुए बिश—कमल-तन्तुओंको छोड़कर ( तथा अपना ) मुँह मोड़कर चक्रवाल युगल—चकई-चकवा ( नामक पक्षी ) वियुक्त होकर आक्रन्दन करते हुए मूर्च्छित हो गये।

अरुणाभ पयोधरोसे युक्त तथा नवस्नेही प्रेमियोंके रसमानस मनोहर ( वह ) सन्ध्या इस प्रकार सुशोभित थी मानो सूर्यका अनुगमन करती हुई दीप्ति ( किरणों ) रूपी स्वरूपवती वधुओंके चरणोंपर लगे हुए जपा-कुसुमका महावर ही हो।

घत्ता—चक्रवाक पक्षियोंने जिस प्रकार विदिशाओंमे करुण-क्रन्दन भर दिया उसी प्रकार दिशाओमे भी। ऐसा प्रतीत होता था मानो मित्र—सूर्यके वियोगमें शोकसे सारा दिशामण्डल ही व्याप्त हो गया हो ॥१५०॥

१५

रंजेवि भुवणंतरु लहु असइ व परिगय-संझ वहेविणु कुणइ व।
तहिं अवसरि धायउ तिमिरुक्करु सव्वत्थवि आणंदिय-तक्करु।
सुहि-दुहयारउ दुज्जण वंदुव मग्गा-मग्गु णव-पावस-कंदुव।
रयण-विणिम्मिय-दीवय-पंतिहिं भवणतिमिरु णिरसिउ दिप्पंतिहि।
तम-हणणत्थु वरविणाएसिय णिय कुरणंकुर पियणा एसिय।
गय-कम-सुवण-वियक्खण दूइय पिय-कएण कासुय-जण-सूइय।
एत्थंतरे सिय-भाणु समुग्गउ णावइ तिमिरारिहे अणुलग्गउ।
अवलोएविणु कामिणि मुंजिय अंधयार-संवरेण सुरंजिय।
लक्खणे लोहिय तणु ससि भावइ दूसह कोवाऊरिउ णावइ।
सज्जण वयणेहिव तहो किरणहिं रय-पासेय-वारि-संहरणहिं।

घत्ता—तव-खीणहँ पह-सम-रीणहँ सुवणहँ सुहु संजायउ।
पर एक्कहो णउ लंपिक्कहो हरिसाऊरिय-कायउ ॥१५१॥

१६

राइहे किंपि वि कज्ज ण सिज्झइ चिंतिउ पुरिसहो सुविहि विरुज्झइ।
इय मुणिरायत्तणु रुवि-मंदे तम हणणत्थु विमुक्कउ चंदे।
वियसइ ससहर-पाय-पहारें कुमुइणि तिमिरुक्कर-संहारें।
किं सुह-हेउ ण विलसिउ कंतहे रमणि-यणहँ अहिमुह-परिठंतहो।
छुडु चंदहो किरणहि तमु वि णिहिउ ता हरिसेणु णिवइ रिइ हरि गउ।
तहि कंतहे सहुँ सम-हय-गत्तउ काम केलि विरएविणु सुत्तउ।
एत्थंतर अवलोइवि हिमयरु आलिंगंतु करहिं जणु सुहयरु।
चंचलयर तारा पच्छिम दिस दूरहो कोउ करेविणु आणिस।
णवइ गय सहसत्ति वलेविणु किंपि कुमुवलोयण मउलेविणु।
तासु पबोहण-हेउ सुहंकर पंगणे पाढय पेढहिं पियंकर।

घत्ता—तहो वयणहि हरिसिय-सयणहि सो विणिंदु होएविणु।
उक्कंठिउ सयणहो उट्ठिउ पिय-भुव-पासु मुएविणु ॥१५२॥

---

१५. १. J. V वनरेण।
१६. १. D. °णि। २-३. D. पाटयहि।

## १५

### सन्ध्या, रात्रि, अन्धकार एवं चन्द्रोदय-वर्णन

संसारके अन्तर्तमको असतियोंके समान शीघ्र ही रंजायमान करनेवाली, सन्ध्या पहाड़ी नदीकी तरह बहकर उपस्थित हो गयी। उसी अवसरपर सर्वत्र समस्त तस्करोंको आनन्दित कर देनेवाला, सुखीजनोंके लिए दुर्जनोंकी तरह दुखकारी तथा नवीन पावससे उत्पन्न कीचड़ द्वारा भग्न मार्गकी तरह ही तिमिर-समूह दौड़ा चला आया।

रत्न-विनिर्मित देदीप्यमान दीपमालाओंसे भवनोंका अन्धकार समाप्त हो गया। ऐसा प्रतीत होता था, मानो अन्धकारको नष्ट करने हेतु रविने ही उन्हें ( उन दीपमालाओंको ) प्रेषित किया हो अथवा मानो प्रिय—चन्द्रमाने अपने किरणांकुरोंको ही आदेश देकर भेजा हो।

मधुर-भाषिणी विचक्षण दूतियाँ प्रियाओंके लिए कामीजनों द्वारा सूचित स्थलोंकी ओर मन्द-मन्द पदचापसे लेकर चलने लगीं।

इसी बीचमें शीतभानु—चन्द्रमाका उदय हुआ। ऐसा प्रतीत होता था, मानो वह तिमि-रारि—उदयगिरिसे ही अनुलग्न हो। यामिनीरूपी कामिनीको अन्धकाररूपी शबर द्वारा सुरत-केलियों सहित भोगे जाते देखकर मानो वह चन्द्रमा तत्काल ही लोहित शरीर-जैसा प्रतिभासित होने लगा। वह ऐसा प्रतीत होता था, मानो दुस्सह कोपाग्निसे ही भर उठा हो। सज्जनोंके वचनोंकी तरह ही रज एवं स्वेद-जलका हरण करनेवाली किरणों द्वारा—

घत्ता—तपसे क्षीण एवं पथके श्रमसे थके हुए सज्जनोंके लिए बड़ा सुख प्राप्त हुआ। किन्तु यदि किसीका शरीर हर्षसे आप्लावित न हो सका तो वह था एक मात्र लम्पटी वर्ग ॥१५१॥

## १६

### चन्द्रोदय, रात्रि-अवसान तथा वन्दीजनोंके प्रभातसूचक पाठोंसे राजाका जागरण

रागी पुरुषका कोई भी ( अभिमत ) कार्य सिद्ध नहीं होता। उसके द्वारा विचरित सुविधि भी विपरीत हो जाती है। यही सोचकर मानो मन्दरुचि चन्द्रमाने अन्धकारके हननके निमित्त अपने रागत्व ( लालिमा ) को छोड़ दिया।

तिमिर-समूहका संहार करनेवाले चन्द्रमाके पाद ( किरण-समूह, दूसरे पक्षमें चरण )-प्रहारोंसे कुमुदिनी ( क्रुद्ध न होकर ) प्रफुल्लित ही होती है। सम्मुख विराजमान ( कान्त ) पतिका विलास क्या रमणीजनोंके लिए सुखका कारण नहीं बनता? तत्काल ही चन्द्र-किरणोंसे अन्धकार नष्ट हो गया। उसी समय हरिषेण अपने रतिगृहमें गया। वहाँ अपनी कान्ता ( पट्टरानी ) के साथ कामकेलियाँ करते-करते श्रमाहत गात्र होकर वह ( हरिषेण ) सो गया।

इसी बीचमें अपनी किरणों द्वारा लोगोंके सुख प्रदान करनेवाले हिमकर—चन्दमाको चंचल तारोंसे युक्त पश्चिम-दिशाके साथ आलिंगन करते हुए देखकर निशा-यामिनीरूपी पत्नीने अत्यन्त कुपित होकर ही मानो शीघ्र ही ( अपने ) कुमुदरूपी नेत्रोंको कुछ-कुछ मुकुलित कर विपरीतताको धारण कर लिया है। उस राजाको प्रबोधित करने ( सोनेसे जगाने ) हेतु ( राजभवनके ) प्रांगणमें वन्दीजन सुखकारी एवं प्रियकारी पाठ करने लगे।

घत्ता—वन्दीजनों द्वारा किये गये सज्जनोंको प्रसन्न करनेवाले पाठोंसे राजा हरिषेण विनिन्द्र ( निद्रारहित ) हुआ और वह उत्कण्ठित होकर प्रियतमाके भुज-पाशोंको छोड़कर अपनी शय्यासे उठा ॥१५२॥

## १७

इय तहो राय-लच्छि भुंजंतहो णरणाहहो वुह-यण-रंजंत हो।
सुहयर-सावय-वित्ति-धरंतहो गय वहु-वरिस हरिसु पजणंतहो।
एत्थंतरे विहरंतु समायउ पमय-वणंतरे मुक्क-पमायउ।
सुप्परइट्ठु[1] णामेण मुणीसरु मोह-रहिउ णिम्महिय-रईसरु।
तहो पय-पंकय जुवलु णवेविणु णरणाहँ उपसमु भावेविणु।
लेवि दिक्ख उवलक्खिवि सत्थइँ भव्वयणइँ वोहेइ पसत्थइँ।
तउ दुच्चरु चिरु चरिवि पयत्तेँ मुणिणाहेण तेण विगयत्तेँ।
अंतयाले सल्लेहण भावेवि हियरं कमले जिणवर-गुण थाइवि।
मेल्लिवि पाणइ सोक्ख-णिहाणेँ किउ महु[2]सुक्कि गवणु सुविहाणेँ।
पीयंकरु णामेँ सुरु जायउ तहिँ देवंगण-माणिय-कायउ।
सोलह-सायर-आउ-पमाणउं जिण-भणियागम-मग्ग-वियाणउं।
तहिँ जिणु पुज्जेवि थुणेवि[3] जिणिंदहो पुरउ पयंपइ सो अविणिंदहो।
इह संसारि वलेविणु सामिय भव्वयणहँ संपय णिय कामिय।

घत्ता—पुणु नित्तम तिहुवणे सत्तम णेमिचंद-जसहर जिह।
जिण भवहर केवलसिरिहर दय विरएविणु कुरु तिह ॥१५३॥

इय सिरि-वड्ढमाण-तित्थयर-देव-चरिए पवर-गुण-रयण-णियर-भरिए विवुह सिरि सुकइ सिरिहर विरइए साहु सिरि णेमिचंद अणुमण्णिए हरिसेणरायमुणिसग्गगमणो णाम सत्तमो परिच्छेओ समत्तो ॥संधि–७॥

यः सद्दृष्टिरुदारधीरधिषिणो[3] लक्ष्मीमता सम्मतो
न्यायान्वेषणतत्परः परमत-प्रोक्तागमा संगत.।
जैनेन्द्रा भव भोग भंगुर वपुः वैराग्य भावान्वितो
नन्दत्वात्स नित्यमेव भुवने श्रीनेमिचन्द्रश्चिरम् ॥१॥

१७. १. J. V. °ट्ठ। २. D. मह°। ३. D. °णें°। ३. J. V. °ष°।

## १७

### सुप्रतिष्ठ मुनिसे दीक्षा लेकर राजा हरिषेण महाशुक्र-स्वर्गमें प्रीतंकर देव हुआ

इस प्रकार राज्यलक्ष्मीका सुख-भोग करते हुए, बुधजनोंका मनोरंजन करते हुए, सुखकारी श्रावक-वृत्तिका आचरण करते हुए उस नरनाथ हरिषेणके अनेक वर्ष व्यतीत हो गये।

इस बीचमें अप्रमादी, मोह-जालसे रहित एवं काम-विजेता, सुप्रतिष्ठ नामक मुनीश्वर विहार करते-करते प्रमद-वनमें पधारे।

उन मुनिराजके पद-पंकज युगलको प्रणाम कर वह नरनाथ उपशमभाव भाकर, दीक्षा ग्रहण कर तथा प्रशस्त-शास्त्रोंको उपलक्षित ( —मनन एवं चिन्तन ) कर भव्यजनोंको प्रबोधित करने लगा। उस मुनिनाथ ने चिरकाल तक प्रमाद रहित होकर निस्पृह भावसे दुश्चर-तप करके अन्तकालमें अपने हृदय-कमलमें जिनवरके गुणोंको पैठाकर सल्लेखना-भावसे विधिपूर्वक प्राणोंको छोड़ा, सुखके निधानरूप महाशुक्र स्वर्गमें गमन किया और वहाँ वह देवांगनाओं द्वारा सम्मानित कायवाला प्रीतंकर नामक देव हो गया। जिन-भणित आगम-मार्ग द्वारा उस देवकी आयुका प्रमाण १६ सागर समझो।

वहाँ भी जिनेन्द्रकी पूजा तथा स्तुति कर वह प्रीतंकर देव अनिन्द्य जिनेन्द्रके सम्मुख बोला—"भव्यजनोंके मनोरथोंको पूर्ण करनेवाले हे स्वामिन्, मुझे इस संसारसे हटाइए।

घत्ता—जन्म-मरणको हरनेवाले, केवलज्ञानरूपी लक्ष्मीके धारी हे जिनेन्द्र, दया कर आप ऐसा करें कि अज्ञानरूपी अन्धकारसे रहित तथा तीनों लोकोंमें दानी कवि विबुध श्रीधर एवं नेमिचन्द्र ( आश्रयदाता ) निरन्तर यशके गृह बने रहें ॥१५३॥

### सातवीं सन्धिकी समाप्ति

इस प्रकार प्रवर गुणरूपी रत्न-समूहसे भरपूर विबुध श्री सुकवि श्रीधर द्वारा विरचित
एवं साहु श्री नेमिचन्द्र द्वारा अनुमोदित श्रीवर्धमान तीर्थंकर देव-
चरितमें 'हरिषेण मुनिका स्वर्गगमन' नामका सातवाँ
परिच्छेद समाप्त हुआ॥ सन्धि ॥७॥

### आशीर्वाद

जो सम्यग्दृष्टि है, उदार एवं धीर बुद्धिवाला है, लक्ष्मीवानों द्वारा सम्मान्य न्यायके अन्वेषणमें तत्पर रहता है, परमत द्वारा कथित आगमोंसे असंगत ( दूर रहता है ) तथा जिनेन्द्रको ही देवता माननेवाला, भवं, भोग और क्षणभंगुर शरीर तीनोंसे वैराग्य-भाववाला वह श्री नेमिचन्द्र चिरकाल तक इस लोकमें निरन्तर ही आनन्दित रहे॥

# संधि ८

## १

इय दीवइँ पुव्व-विदेहवरु सीया सरि तडि संचिय वि वरु।
कच्छा णामेँ णिवसइ विसउ संपयँणिय सयलिंदिय विसउ ॥

तहिं खेमापुरि णिवसइ विसाल णाणा-मणि-णिम्मिय-तुंग साल।
जास धयावलि सुरवरण भाइ सग्गहो णिवडिय सुर-णयरि णाइँ।
तहिं हुवउ धणज्जउ धरणिणाहु णायर-जण-मणहरु कंचणाहु।
जं विरइ वंसु चवला वि लच्छि जं अवलोइवि ण चलइ मयच्छि।
तहो जाय जाय जणियाणुराय छण इंदाणण-कमणीय काय।
णं मणसिय-विजयहो वइजयंति जा कलहंसि व सोहइ वयंति।
णामेण पहावइ पुरिसिरीय अवयस विग्गह विणसइ हिरीव[3]।
रयणि विरामे सयणयले ताए णिद्दावस मउलिय लोयणाइँ।
दिक्खेवि सुह सुइणावलि भणेवि पिययमहो पुरउ विंभउ जणेवि।
जा अच्छइ घरे साणंद चित्त लोयण सुहयरि भित्ति व सचित्त।

घत्ता—तहेँ सुक्कामरु आउसु खविवि संजाउ पुत्तु सग्गहो चविवि।
रुवाइ गुणेहिँ अलंकरिउ णं मुत्तिवंतु जसु अवयरिउ ॥१४५॥

## २

पियदत्तु भणिउ सो सज्जणेहिं इंदाणं दाऊरिय-मणेहिं।
सो पढम सयल विज्जह ससारि सेविउ मइ-विहव वसेण धारि।
णावइ दूइयहिं मणोहरीहिं छक्खंड-मंडलाहिव-सिरीहिं।
सो हुउ गुण-भायणु भुवणे तेम णिम्मल रयणहि मयरहरु जेम।
लायंण्णु धरंतु विचित्तु तं जि अयँमहुरत्तणु पाइँडइ जं जि।

---

१. १-२. J V. प्रतियोमें ये पद नही है। ३. D. J. V. °रि° । ४. D. °हिं ।
२. १. D. °व° । २. D. °इँ° । ३. D. °यँ° ।

# सन्धि ८

## १

### महाशुक्रदेव [ हरिषेणका जीव ] क्षेमापुरीके राजा धनंजयके यहाँ पुत्ररूपमें जन्म लेता है

इसी जम्बूद्वीपमे श्रेष्ठ एक पूर्व-विदेह नामक क्षेत्र है जहाँ सीता नदीके तटपर विशेष वरदानोंसे संचित तथा समस्त इन्द्रियोंके विषय पदार्थों सहित कच्छा नामका एक देश अवस्थित है।

उसी कच्छा देशमे नाना प्रकारके मणि-समूहोसे निर्मित उत्तुंग एवं विशाल परकोटोंवाली क्षेमापुरी नामकी एक नगरी स्थित है, जिसकी ध्वजावलियाँ सुरवरोको ( अनुपम होने तथा विमानोंके आवागमनमें बाधक होनेके कारण ) भली नही लगती। ऐसा लगता है मानो वह नगरी स्वर्गसे ही आ गिरी हो।

उसी नगरीमे नागरिक जनोंके मनको हरण करनेवाला, कांचनकी प्रभावाला पृथिवीनाथ धनंजय ( नामका राजा ) हुआ, जिसने चपला होनेपर भी लक्ष्मीको वशंगत कर लिया था, तथा जिसे देखकर ( चंचला ) मृगाक्षियाँ भी निश्चल हो जाती थी। उस राजा धनंजयकी प्रेमानुराग प्रभावती नामकी एक भार्या थी, जो ऐसी प्रतीत होती थी, मानो काम-विजयकी वैजयन्ती—पताका ही हो, जो गमन करते समय कलहंसिनीकी तरह सुशोभित होती थी, जो शोभा-सौन्दर्यमे प्रधान, अपयश एवं विग्रहसे दूर रहनेवाली तथा लज्जाकी मूर्तिके समान थी। रात्रिके अन्तमें शय्यातलपर निद्रावश मुकुलित नेत्रोंवाली उस प्रभावतीने एक शुभ स्वप्नावली देखी तथा उसे उसने अपने प्रियतमके सम्मुख आश्चर्य उत्पन्न करते हुए कह सुनाया। नेत्रोके लिए सुखकारी, तथा भित्ति चित्रके समान सजीव वह रानी ( प्रभावती ) आनन्द-चित्तपूर्वक जब घरमे निवास कर रही थी—

घत्ता—तभी वह महाशुक्रदेव अपनी आयुष्य पूर्ण कर तथा स्वर्गसे चयकर उस रानीके यहाँ पुत्ररूपमे उत्पन्न हुआ, जो रूपादि गुणोंसे अलंकृत था और ऐसा प्रतीत होता था मानो यश ही मूर्तिमान् होकर अवतरा हो ॥१५४॥

## २

### नवोत्पन्न बालकका नाम प्रियदत्त रखा गया। उसके युवावस्थाके प्राप्त होते ही राजा धनंजयको वैराग्य उत्पन्न हो गया

महान् आनन्दसे परिपूरित मनवाले सज्जनोने उस बालकका नाम प्रियदत्त रखा। (उसके) बुद्धि-वैभवके वशीभूत होकर सारभूत समस्त विद्याएँ उसे धारण कर उसकी पहलेसे ही उपासना करने लगी। वे ( विद्याएँ ) ऐसी प्रतीत होती थी मानो षट्खण्ड मण्डलाधिपकी राज्यरूपी श्रीकी मनोहर दूतियाँ ही हो। लोकमे जिस प्रकार समुद्र निर्मल रत्नोंका आधार होता है, उसी प्रकार वह प्रियदत्त भी सद्गुणोंका भाजन हो गया। किन्तु उसमे यह एक विचित्रता थी कि यद्यपि उसमे लावण्य ( समुद्र-पक्षमे खारापन, अन्य पक्षोंमे लावण्य ) था, फिर भी वह सर्वत्र माधुर्य गुणका ही विस्तार करनेवाला था।

सव्वित्तु कलाहरु हरिसयारि पुण्णिंदु व भुवणहँ तम-वियारि।
कालेण विहूसण फुरिय काउ सो अहिणव-जोव्वणवंतु जाउ।
अण्णहिं दिणि तेण धणल्लएण ससिहर-सम-जस-धवलिय-जएण।
पणवेप्पिणु खेमंकर-पयाइँ भवियण-पवणिय-सिव संपयाइँ।
णिसुणेवि धम्मु एक्के[४] मणेण [५]वइराइल्लें पुणु तक्खणेण।

घत्ता—णिय रज्जु समप्पेवि णिय-सुवहो अइरावइ-करि-कर-सम-भुवहो।
तहो जिणहो मूलि दिक्खा गहिय वड्ढंति विसय तण्हा महिय ॥१५५॥

३

णीसेस-णरिंदाहीस लच्छि दुल्लह पावेविणु पिय समच्छि।
परणाह णिहिल मणे किंकरत्तु धारंत वइरि सव्वाहरत्तु।
सच्चरणायड्ढिय भत्ति तेम फुल्लिय सयदल दलि भसलु जेम।
एत्थंतरे एक्कहिं दिणे सहत्थु वियसंत-कणय-कंकणय-हत्थु।
ता अच्छइ सइँ पिय-मित्त-राउ माणिणि-यण-मणे [१]पजोणंतु राउ।
ता केणवि भणिउं समावि देव पणवेवि सामिय महु भणि सेव।
पहरण सालहिं सहसारु चक्कु उप्पण्णु [२]वियारिय-वेरि-चक्कु।
अइ-दुण्णिरिक्खु दिणयर-समाणु जक्खाहिव-गण-रक्खिज्जमाणु।

घत्ता—तत्थवि विप्फुरिय-रयण-वरिउ हुउ दंडु रयण-रुवि-कब्बुरिउ।
करवालु वि-[३]सौरय-णयण-पहु सियसत्तु छणिंदु व जणे दुलहु ॥१५६॥

४

सहुँ कागणीए मणे[१] कोसगेहिं हुउ चम्मरयणु रंजिय दुरेहिं।
महु उवरि पसाउ करेवि तुज्झु आयड्ढिय पुण्ण-फलेण तुज्झु।
सामिय [२]दार-ट्ठिय रयण-भूव भूवलयहो मंडण अइ-सरुव।
कण्णा-सेणावइ-थवइ-मंति गिहवइ-तुरंगु-करि विहिय-संति।
तहो मणे ण किंपि मय-भाउ जाउ गरुवउ हवेवि णिम्मय-सहाउ।
धारंतहो तासु अणुव्वयाइँ सत्त रयण समलंकिय-पयाइँ।
देवाहमि उप्पाइय पहिट्ठि इच्छहि तुह त[३]णियँ पसण्ण-दिट्ठि।

---

४. D. °क्कें। ५. D. वइराल्लें।
३. १. D. पजणंतु। २. D. वयारिव। ३. D. सारय।
४. १. D. °णि। २. D. दारट्ठि। ३. J. V. णिय।

वह पूर्णमासीके चन्द्रमाके समान सद्वृत्त ( सदाचारी, दूसरे पक्षमे गोल-मटोल ), ( समस्त ) कलाओंको धारण करनेवाला, सज्जनोके लिए आनन्दोत्पादक तथा निराशारूपी अन्धकारको नष्ट करनेवाला था। समय द्वारा विभूपित उसका शरीर स्फुरायमान किया गया और वह अभिनव यौवनसे समृद्ध हो गया।

अन्य किसी एक दिन चन्द्रमाके समान यशसे संसारको धवलित करनेवाले उस राजा धनंजयने भव्यजनोंके लिए शिव-सम्पदा प्रकट करनेवाले मुनिराज क्षेमंकरके चरणोमे प्रणाम कर उनसे एकाग्रमन होकर धर्म सुना जिस कारण उसे तत्काल ही वैराग्य हो आया।

घत्ता—ऐरावत हाथीकी सूँड़के समान भुजाओंवाले अपने उस पुत्र प्रियदत्तको राज्य सौंपकर बढ़ती हुई विषय-तृष्णाका मथन कर उस धनंजयने उन मुनिराजके चरणोंमे दीक्षा ग्रहण कर ली ॥१५५॥

## ३

### राजा प्रियदत्तको चक्रवर्ती-रत्नोंकी प्राप्ति

समस्त नरेन्द्राधीशोकी प्रिय, समर्थ एवं दुर्लभ लक्ष्मीको प्राप्तकर निखिल नरनाथोंके मनमें किंकरत्वका भाव जगा दिया। किन्तु जो वैर धारण किये हुए थे उनका सर्वस्वापहरण कर अपने सदाचरणसे उनपर तत्काल ही वह उसी प्रकार छा गया, जिस प्रकार कि भ्रमर विकसित शतदल कमलपर।

इसी बीचमे एक दिन अपने हाथसे देदीप्यमान स्वर्ण-कंकण धारण किये हुए वह राजा प्रियदत्त अपने प्रिय मित्रोंके साथ सभामे विराजमान था, कि उसी समय किसीने आकर, राजाओं द्वारा बहुमान्य तथा सेवित उस राजा ( प्रियदत्त ) को प्रणाम कर कहा—"हे देव, प्रहरणशाला ( शस्त्रागार ) मे शत्रु-चक्रका विदारण करनेमे समर्थ सहस्र आरा ( फल ) वाला चक्र उत्पन्न हुआ है, जो दिनकरके समान ही दुर्निरीक्ष्य तथा यक्षाधिप-गणों द्वारा रक्षित है।"

घत्ता—वहीपर स्फुरायमान सर्वश्रेष्ठ ( चूड़ामणि—) रत्न, विकर्बुरित दण्डरत्न, शरदऋतु-कालीन आकाशकी प्रभाके समान करवाल रत्न तथा लोगोके लिए दुर्लभ पूर्णमासीके चन्द्रमाके समान श्वेत छत्र भी उत्पन्न हुए हैं ॥१५६॥

## ४

### राजा प्रियदत्तको चक्रवर्ती रत्नोंके साथ नव-निधियोंकी प्राप्ति

भ्रमर-समूहों द्वारा रंजायमान कोषगृहोमे काकिणी-मणिके साथ चर्मरत्न उत्पन्न हुए है। इन्हे समझकर मेरे ऊपर कृपा कीजिए। हे स्वामिन्, आपके पुण्यके फलसे ही भूवलयके मण्डन-स्वरूप एवं अति स्वरूपवान् तथा शान्ति स्थापित करनेवाले ये रत्न आकृष्ट होकर आपके द्वारपर स्थित हैं—कन्यारत्न ( रानी ). सेनापति रत्न, स्थपतिरत्न ( शिल्पी ), मन्त्रिरत्न ( पुरोहित ), गृहपति रत्न ( कोषागारामात्य ), तुरंग रत्न और करिरत्न ( मातङ्ग—गज )।

गौरवपूर्ण उन विभूतियोंके प्राप्त होनेपर भी निर्मद स्वभाववाले उस राजा प्रियदत्तके मनमे किसी भी प्रकारका अहं-भाव जागृत नही हुआ। इन सप्तरत्नोसे समलंकृत पदवाले तथा पंचाणुव्रत धारण किये हुए उस राजासे सेवकने पुनः कहा कि हे देव, हम लोगोंपर प्रसन्न होइए, हम आपकी कृपादृष्टि चाहते है।

उप्पण्ण पवर-गुण णव-णिहाण अवयरिय णाइँ सइँ सुर-पहाण ।
परिहउ पयणंत-धणय-सिरीहे अणवरउ सविहव-वसुंधरीहे ।
तं सुणेवि ण [4]विंभउ जाउ तासु पियमेत्तहो णरणाहेसरासु ।
इय किं भणु कोऊहल-णिमित्तु मइवंतहँ महियले हरिय-चित्तु ।
पुज्जेवि पच्चक्ख-जिणेसरासु पइ-पोमइँ तिहुवण-णेसरासु ।
घत्ता—पढमउं दस सय राएहिँ सहुँ एक्कुवि ण को वि समु अवरु जुहु[5] ।
पुणु चक्कु समच्चिउ सुरयणहँ पेक्खंतहँ वियसिय-सज्जणहँ ॥१५७॥

५

कइवय-दिवसहिँ चक्केण तेण छक्खंड-वसुह वसु किय सुहेण ।
इह भूरि-पुण्णवंतहँ णराहँ किं पि विण असंज्झु मणोहराहँ ।
वत्तीस-सहास-णरेसरेहिँ सोलह-सहास पवरामरेहिँ ।
छन्नवइ-सहस-वर-कामिणीहिँ मयणाणल-हुववह सामिणीहिं ।
परियरिउ सहइ चक्कवइ तेम देवी-गणेहिँ सुर-राउ-जेम ।
णेसप्पु पंडु पिंगलु वि कालु महकालु संखु पउमु जि विसालु ।
माणउ सव्वरयणु पउमु वुत्तु ए नवणिहि तहो जो पुण्ण-जुत्तु ।
पायासवरासण तहो मणोज्ज कोमल-तूलालंकरिय-सिज्ज ।
इय एवमाइ चिंतिय मणेण णेसप्पु समप्पइ तक्खणेण ।
जव-चणय-मूग कोद्दव-तिलाइँ गोहूम-मास-वरतंदुलाइँ ।
अवराइँ विचित्त-वियप्पियाइँ तहो देइ पंडु अण्णाइँ पियाइँ ।
घत्ता—कंचण केऊर सु[1]कुंडलइँ मणि-किरण-पिहिय-दिसि-मंडलइँ ।
विविहे[2] हरणाइँ अदुत्थियइँ पिंगलु तहो देइ सं[3]मिच्छियइँ ॥१५८॥

६

सयल-रिउ-सुगंध-कुसुमइँ फलाइँ वहु विहइँ गुम्म-वेल्ली-दलाइँ ।
अणवरउ देइ तहो कालु सव्वु किं ण लहइ णरु पुन्नेण भव्वु ।
कंचण-रुप्पय-मय-भायणाइँ परियण-मण-सुह-उप्पायणाइँ ।
तंवायस-मयइँ स-मंदिराए महकालु समप्पइ सुंदराइँ ।

---

४. D. वि । ५. D. जं° ।
५. १. D. °सुं° । २. J. °हा । ३. J. V. सां° ।

उस प्रियदत्तके प्रवरगुण समन्वित नव-निधियाँ भी उत्पन्न हुईं। वे ऐसी प्रतीत होती थीं मानो स्वयं सुरप्रधान—कल्पवृक्ष ही अवतरित हो गया हो। वे नव-निधियाँ अपनी श्रीसे मानो धनद—कुबेरकी वैभव-वसुन्धराका अनवरत रूपसे परिभव प्रकट कर रही थी।

उसे सुनकर भी उस नरनाथेश्वर प्रियमित्रको आश्चर्य नहीं हुआ। पृथिवी-मण्डलपर (सामान्य व्यक्तियोंके) चित्तको हरण करनेवाली (आश्चर्यजनक) वस्तुएँ कहिए कि क्या प्राज्ञ-पुरुषोंको कौतुहलका निमित्त कारण बन सकती हैं? प्रियमित्रने त्रिभुवनके ईश्वर जिनेश्वरके चरण-कमलोंकी प्रत्यक्ष पूजा कर

घत्ता—दस सहस्र राजाओंके साथ एकमेवाद्वितीय उस राजा (प्रियदत्त) ने सर्वप्रथम उस चक्ररत्नकी पूजा की जिसका प्रसन्न मुखवाले सुरगणों तथा सज्जनोंने निरीक्षण किया ॥१५७॥

## ५

## चक्रवर्ती प्रियदत्तकी नव-निधियाँ

कुछ ही दिनोंमें राजा प्रियदत्तने उस चक्ररत्न द्वारा बड़ी ही सरलतापूर्वक पृथिवीके छहों खण्डोंको अपने वशमें कर लिया। (सच ही है) महान् पुण्यशाली महापुरुषोंके लिए इस संसारमें कुछ भी असाध्य नहीं है।

बत्तीस सहस्र नरेश्वरों, सोलह सहस्र देवेन्द्रों और मदनानलमें झोंक देनेवाली श्रेष्ठ छयानवे सहस्र श्यामा कामिनियोंसे परिवृत वह चक्रवर्ती प्रियदत्त उसी प्रकार सुशोभित रहता था जिस प्रकार देवी-समूहसे सुरराज—इन्द्र।

जो पुण्यवान् चक्रवर्ती होते हैं उन्हें (१) नैसर्प, (२) पाण्डु, (३) पिंगल, (४) काल, (५) महाकाल, (६) शंख, (७) विशाल पद्म, (८) माणव और (९) सर्वरत्न पद्म नामक ये नौ निधियाँ (स्वयमेव) प्राप्त हो जाती हैं। अथवा सुखासन (सिंहासन और सोफासैट आदि) पादासन (जूते) (अथवा पासाय ?=राजमहल), वरासन तथा मनोज्ञ एवं कोमल रुई आदिसे भरे हुए अलंकृत गद्दों, तकियोंसे युक्त शय्यासन आदि मनसे चिन्तित पदार्थोंको नैसर्प-निधि तत्क्षण ही प्रस्तुत कर देती थी।

जौ, चना, मूँग, कोदों, तिल, गेहूँ, उड़द, उत्तम तन्दुल तथा अन्य अनेक प्रकारके विकल्पित प्रिय अन्नोंको पाण्डुनिधि प्रदान करती थी।

घत्ता—मणि-किरणोंसे दसों दिशाओंको आच्छादित कर देनेवाले स्वर्ण निर्मित केयूर उत्तम कुण्डल तथा विविध अभिलषित दुर्लभ आभरण आदि उस चक्रवर्तीको पिंगल नामक निधि प्रदान करती थी ॥१५८॥

## ६

## चक्रवर्ती प्रियदत्तकी नव-निधियोंके चमत्कार

सभी ऋतुओंके सुगन्धित कुसुम फल और विविध गुल्म, लता, पत्र आदि सभी (वनस्पतियाँ) उस चक्रवर्तीके लिए कालनिधि प्रदान किया करती थी। (सच ही है) भव्यजन पुण्य द्वारा क्या-क्या प्राप्त नहीं कर लेते?

परिजनोंके मनको सुख प्रदान करनेवाले स्वर्ण एवं रजतमय पात्र तथा ताम्र और लौहमय सुन्दर भवन अथवा मन्दिर महाकाल नामक निधि समर्पित किया करती थी।

घण-रंध-विजय-तय-भेय-भिण्ण सुइ-सुहयर-मणि-किरणोह-भिण्ण।
दिज्जहिँ वज्जय तहो तक्खणेण सुंदर संखेण वियक्खणेण।
णिम्मल-कोमल-सुहयर विचित्त वर कंचिवाल परि पट्ट-णेत्त।
इय दिव्व-वास पोमेण तासु दिज्जहिँ छक्खंड-महीहरासु।
वहु-भेय-भिन्न-पहरण-समूहु णिद्दलिय-वेरि पविरइय-वूहु।
दिज्जइ तहो चिंतिउ माणवेण विंभविय-सुरासुर-दाणवेण।

घत्ता—गयणंगणे रयणहँ तमहरहिँ अण्णुण्ण-मिलियेँ-णाणा करहिँ।
सुर-धणु करंति सिरि णिरुवमहो अप्पियइ सव्व-रयणेण तहो ॥१५९॥

७

इय भोयइँ सयल मणोहराइँ सो चक्कवट्टि पूरइ सुहाइँ।
अणवरउ विहाणहिँ णव-घणेहिँ जिह माऊरहि पाउसे घणेहि।
णव-णिहिहिँ दीयमाणहिँ घणेहिँ उद्धत्तणु ण वहइ सो घणेहिँ।
जलहि व णव-दिण्ण-जलेहिँ भव्वु धीरहँ ण वियार-निमित्तु दव्वु।
इय सो माणंतु दहंगु भोउ परिणमियामर-णर-खयर-लोउ।
ण मुवइ णिय-चित्तहो धम्म-भाव मज्जहिँ विहवहिँ ण महाणुभाव।
सो चक्क-सिरिए आलंकिओवि मण्णइँ सम-रइँ सुहहेउ तोवि।
सद्दिट्ठिहे अहिगय-संपयासु मइं ण मुवइ सेयइँ वय-रयासु।
इय रज्जु करंतेँ कय-सुहेण पुव्वहँ तेयासी-लक्ख तेण।
णीयइँ जिण धम्मुक्कंठिएण विसयंभोणिहि परिसंठिएण।

घत्ता—अण्णहिँ दिणे परे लोलिय-रयणु दप्पणि देक्खंतेँ णिय वयणु।
चक्कहरेँ केसंतरे लुलिउ सुइ मूलि णिहालिउ णव-पलिउ ॥१६०॥

---

६. १. D. मिलि।
७. १. J. V. वययणु।

घन, रन्ध्र ( सुशिर-वंशी आदि ) वितत, तत ( वीणा आदि ) आदि भेद-भिन्न तथा कानोंको सुखद प्रतीत होनेवाले मणियोकी किरण-समूहसे युक्त विविध सुन्दर वाद्य उसके लिए विचक्षण शंख निधि द्वारा प्रदत्त किये जाते थे।

निर्मल, कोमल, सुखकर एवं विचित्र उत्तम कांचि ( लहँगा, चोली, कुरता आदि ) वाल परिपट्ट ( रेशमी वस्त्र ), नेत्र ( रत्न कम्बलादि ) आदि दिव्य वस्त्र पद्मनिधि द्वारा उस षट्खण्डके स्वामी चक्रवर्ती राजाको भेंट किये जाते थे।

वैरीजनों द्वारा विरचित व्यूह का निर्दलन करनेवाले विविध प्रकारके भेदक, प्रहारक तथा अनेकविध चिन्तित शस्त्रास्त्र सुरासुरोंको आश्चर्यचकित कर देनेवाली दानवके समान माणव निधि द्वारा उसे प्रदान किये जाते थे।

घत्ता—परस्परसे मिश्रित रत्नोंकी अन्धकारको नष्ट करनेवाली नाना प्रकारकी किरणोंसे गगनांगनमे इन्द्रधनुष बनाकर उस ( गगनांगन ) की श्रीको निरुपम बनानेवाले रत्न उस चक्रवर्तीके लिए सर्वरत्न नामक निधि द्वारा अर्पित किये जाते थे ॥१५९॥

## ७

## चक्रवर्ती प्रियदत्त दर्पणमे अपना पलित-केश देखता है

जिस प्रकार वर्षा ऋतु नवीन मेघों द्वारा मयूरोंके मनोरथको पूरा करती है, उसी प्रकार वह चक्रवर्ती भी निरन्तर नवीन-नवीन ठोस विधियों द्वारा अपने सुख-भोगोंको पूरा करता रहा। नव-निधियो द्वारा प्रदत्त घनी समृद्धियोंको पाकर भी उसमे उद्धतता ( उद्दण्डता ) नहीं आयी। जिस प्रकार नदियोंका बहकर आया हुआ नवीन भारी जल भी समुद्रकी गम्भीरताको प्रभावित नही कर सकता, उसी प्रकार द्रव्य-सम्पत्ति भी धीर-वीर जनोके लिए विकारका कारण नही बनती।

इस प्रकार दशांग-भोगोंको भोगते हुए भी तथा मनुष्य, विद्याधर और देवो द्वारा नमस्कृत रहते हुए भी उस चक्रवर्तीने अपने हृदयसे धर्मकी भावनाको न छोड़ा। ठीक ही है, जो महानुभाव होते है, वे अपने वैभवसे विमूढ़ ( मतवाले ) नही होते।

चक्र-श्रीसे अलंकृत रहते हुए भी वह प्रियदत्त ( साक्षात्—) प्रशम-रतिको ही सुखका कारण मानता था। जिन्होने सम्यग्दर्शनके प्रभावसे महान् सम्पत्तिको प्राप्त किया है, उनकी व्रतोंमे अनुलग्न बुद्धि ( कभी भी ) श्रेयस्कर कार्योको नही छोड़ती।

इस प्रकार सुखपूर्वक राज्य करते हुए तथा विषय-सुखरूपी समुद्रमे स्थित रहते हुए भी जिनधर्ममें उत्कण्ठित उस चक्रवर्तीने तेरासी लाख पूर्व व्यतीत कर दिये।

घत्ता—अन्य किसी एक दिन देदीप्यमान रत्नोंसे सेवित उस चक्रवर्तीने दर्पणमें अपना मुख देखते हुए श्रुतिमूल ( कानके पास ) मे केशोमे छिपा हुआ एक नवपलित—श्वेत केश देखा ॥१६०॥

## ८

तं देक्खेवि[1] चिंतइ चक्कवट्टि    अरिखेत्त विमद्दण मइय वट्टि।
हउँ जिम को परु मइवंतु एम    वसु विहिउ विसय विसएहिं तेम।
भोयत्थहिँ पाणि मणप्पिएहिँ    सुर-णर-वर-खयर-समप्पिएहिं।
महु चक्किहे चित्तु ण तित्तु जेत्थु    सामण्ण-णरहँ कह कवण तेत्थु।
संसारे सया दुह-पूर होइ    णित्तुलउ लोह-खणि भणइँ जोइ।
विसएसु समायड्ढिउ वुहोवि    भव-दुहहो ण वीहइ बहुसुओवि।
मोहंधु[2] चित्तु सयलोवि लोउ    अहणिसु णिरु झायइ विसइ-भोउ।
ते धन्न सुवणे ते गुण-निहाण    ते विवुहाहिल-मज्झिहे पहाण।
णिय-जम्मु-विडवि-फलु लद्धु तेहिँ    तन्हा वि सयल णिद्दलिय जेहिं।
परियणु ण संति ण सुहिँ णिमित्तु    ण कलत्तु ण पुत्तु ण वंधु वित्तु।
अवरोवि कोवि भुव-वल-महत्थु    दुण्णिसय[3] मुहहो रक्खण-समत्थु।

घत्ता—विसहर इव तो वि ण परिहरइ अहणिसु हियवंतरे संभरइ।
विम्मूढि पयडि दुम्मिय मणहँ संसारि एह सयलहँ जणहँ ॥१६१॥

## ९

सेविज्जमाण-विसयहिं ण तित्ति    जीवहो वड्ढइ तण्हा-पवित्ति।
तण्हा-विणिहिउ हिउ-अहिउ किं पि    ण मुणइँ जं रुचइ करइँ तं पि।
सइँ सुणइँ मुणइँ परिणियइँ सोउ    जर-जम्मणु-मरणु-विओउ जोउ।
संसारु कुसल-वज्जिउ ण तो वि    उवसम-रउ जायइ जीउ को वि।
इंदिय-वसु गउ णरु पाव-कज्जु    सुह-लव-णिमित्तु विरयइ णइज्जु।
ण णियइ परभव णाणा विहाइँ    मूढंतरंगु दूसह-दुहाइँ।
सिरि तडि व तरंगु व तरुण-भाउ    तण-मय-दावाणल-रुइ-सहाउ।
विडु मुत्त-रुहिर-दुग्गंध-गेहे    वीभच्छे विणस्सरे समल-देहे।
को वंधु-वुद्धि[1] विरयइ मइल्लु    णीसेसँ[2]-कज्ज-विरयण छयल्लु।
इय भवगइ णिंदिवि णिय-मणेण    चक्कहरेँ जाइवि तक्खणेण।
वर मोक्ख-मग्ग-जाणण-कएण    जिणवर-वंदण भत्ती-रएण।

घत्ता—भव्वहँ परियरियउ समसरणि चउविह-सुर-णर-खेयर-सरणे।
चव्वीसँ जिणवरु वंदियउ गुरुभत्तिए अप्पउ णिंदियउ ॥१६२॥

---

८. १. J. V. वे° । २. D. °ध । ३. D. दुविसय ।
९. १. वि° । २. J. V. णीस्सेस ।

## ८

### चक्रवर्ती प्रियदत्तकी वैराग्य भावना

शत्रु-समूहके विमर्दनमें प्रवृत्त बुद्धिवाला वह चक्रवर्ती उस श्वेत केशको देखकर विचार करने लगा—"मुझे छोड़कर ऐसा कौन बुद्धिमान होगा, जो विषय-विषोमे इस प्रकार उलझा रहता हो। सुरेन्द्रों, नरेन्द्रों एवं विद्याधरों द्वारा समर्पित तथा प्राणियोके मनको अत्यन्त प्रिय लगनेवाले भोग्य-पदार्थोंसे भी जब मुझ-जैसे चक्रवर्तीका चित्त सन्तुष्ट नही होता, तब वहाँ सामान्य व्यक्तियोंकी तो बात ही क्या? योगियोका कथन है कि यह संसार सदा ही दुखोंसे भरा हुआ है तथा निस्तुल लोभका गड्ढा है (जो कभी भरा नही जा सकता)। जो बहुश्रुत बुधजन हैं, वे भी विषय-वासनाओंसे खिंचे हुए भवदुखोंसे डरते नही हैं। यह समस्त जीव-लोक मोहान्ध-चित्त होकर अहर्निश मात्र विषय-भोगोंका ही ध्यान करता रहता है।

भुवनमे वे ही गुणनिधान धन्य हैं और अखिल मध्यलोकमें वे ही प्रधान पण्डित हैं, जिन्होंने समस्त तृष्णा-भावका निर्दलन कर अपने जन्मरूपी विटपका फल प्राप्त कर लिया है।

यथार्थ सुखके निमित्त न तो परिजन ही हैं, और न मन्त्रिगण, और न कलत्र, पुत्र, बन्धु अथवा वित्तधन ही (सुखके निमित्त हो सकते हैं)। अन्य दूसरे महान् भुजबलवाले भी दुर्विषयरूपी मुखसे किसीको भी रक्षा करनेमे समर्थ नही हो सकते।

घत्ता—विषय तो विषधरकी तरह हैं, तो भी यह जीव उन्हे नही छोड़ता है। अहर्निश मनमे उन्हीका चिन्तन किया करता है। संसारमे प्रकृति स्वभावसे ही दुर्मति—खोटे मनवाले समस्त संसारी जनोंको धिक्कार है ॥१६१॥

## ९

### चक्रवर्ती प्रियदत्तका वैराग्य

विषयोंका सेवन करता हुआ भी यह जीव (उनसे) तृप्त नही होता (क्योंकि) जीवको प्रवृत्ति तृष्णारूप होती है। तृष्णारूपसे विनिहित हृदयवाला वह जीव अपना कुछ भी हित, अहित नही समझ पाता। जो रुचता है, वही किया करता है। जरा, जन्म एवं मरणके वियोगजन्य शोकको स्वयं सुनता है, विचार करता है तथा उसमे परिणित भी हो जाता है। संसारमे (यद्यपि) कुशलतासे रहित है, तो भी यह जीव उपशममे रत नही होता। इन्द्रियोंके वशीभूत होकर भी यह नयज्ञ मनुष्य अल्प सुखके निमित्त पाप कर्मोंको करता है। वह मूढ़ अन्तरंगमे दु सह-दुखरूप नाना प्रकारके परभवोंको नही समझता। यह तारुण्य भाव तडित्-श्रीकी तरंगके समान तथा उसकी इच्छा-स्वभाव आदि तृणमे दावानलके समान यह देह विष्ठा, मूत्र एवं रुधिरकी दुर्गन्धका घर है, जो बीभत्स, विनश्वर एवं समल है। ऐसे मलिन शरीरसे कौन बुद्धिमान् व्यक्ति समस्त श्रेयस्कर कार्योंको छोड़कर बन्धु-बुद्धि रखेगा? इस प्रकार संसारकी गतिको अपने मनमे निन्दा कर वह चक्रवर्ती तत्काल ही अपने भवनसे भागा और मोक्षका मार्ग जाननेके लिए जिनवरकी वन्दना की।

घत्ता—चतुर्निकायके देवों, मनुष्यों एवं खेचरोंके लिए शरणभूत समवशरणमें जाकर उस चक्रेशने भव्यजनोके साथ अत्यन्त भक्तिपूर्वक जिनवरकी वन्दना तथा आत्म-निन्दा की ॥१६२॥

## १०

तओ तेण हत्थंतरे जोडिऊणं करंभोय-जुम्मं सिरं णाविऊणं ।
जिणिंदो समाउच्छिओ मोक्खमग्गं पयत्थत्थिकायाण भेयं समग्गं ।
[1]सदव्वं [2]तिलोयं परप्पंतिभेयं अणायारि-सायारि-धम्मं दुभेयं ।
अकूवार-दीवद्दिरायाणमाणं [3]सँजीओवओगाइँ पाणप्पमाणं ।
कसायाण पज्जत्ति-सण्णा-गुणाणं विभेयाइँ कम्माइँ णाणाइ झाणं ।
जिणेंदेण आहासियं तासु सव्वं पुरो चक्कणाहस्स जीवाइ-दव्वं ।
सुणेऊण चक्काहिओ तक्खणेणं पओहं गओ बुद्धिवंतो मणेणं ।
जिणाहीस-गो-फंसिओ जेम पोमे सरे भाणुणो पाणियंते सपोमे ।
वियाणेवि मुक्ख-प्पहं चक्कणाहो मुएऊण लच्छी महीकंचणाहो ।
णमेऊण खेमंकरं तित्थणाहं अकोहं अमोहं अलोहं अणाहं ।

घत्ता—अप्पेवि अरिं जयणिय-सुवहो महु हुवउ दियंवरु वहुसुवहो ।
सहुं सोलह-सहसहिँ णरवरेहिँ अवलोइज्जंतउ सुरवरेहिँ ॥१६३॥

## ११

वे पढम-झाण मणि परिहरेवि तउ चरइ घोरु उवसमु धरेवि ।
दूसह तवेण सोसिवि सरीरु अवसाण काले मणु करवि धीरु ।
करि पाणचाउ सण्णासणेण पुव्वज्जिय पाव सण्णासणेण ।
सहसार-कप्पे सहसत्ति जाउ सहजाहरणालंकरिय-काउ ।
दिव्वट्ठ-गुणामल-सिरि-समेउ णामेण सूरपहु सूरदेउ ।
अट्ठारह-सायर-परिमियाउ माणेविणु सुर-सुंदरि-पियाउ ।
सो तुहुँ संजायउ णंदणक्खु अवयरिउ एत्थु णीरय-दलक्खु ।
मेल्लंतु लिंतु तणु सहरिसेण णाणा-पयार-कम्महो वसेण ।
जलहरु णहे पवण-वसेण जेम भव-सायरु णरु परिभमइँ तेम ।
दुल्लहु सदंसणु परमु जेण तियरणहि ण णिण्णासिउ णरेण ।
तं वरइ सिद्धि सयमेव एवि णंदण-णिव मुणि संसउ मुएवि ।

घत्ता—तहो जम्मु सहलु णिम्मल म[1]णोहँ सो णरु पहाणु वर बुहयणो[2]हँ ।
गुत्तित्तय-हय-दुरियागमणु जसु चरिउ दुरिय भवणिग्गमणु ॥१६४॥

---

१०. १-२. D. सदा पंतिलोयं J. V. सदप्पं । ३. J. V. °सी° ।
११. १. D. °णं° । २. D. °णं° ।

## १०

### चक्रवर्ती प्रियदत्तने अपने पुत्र अरिंजयको राज्य सौंपकर मुनिपद धारण कर लिया

तत्पश्चात् उस चक्रवर्तीने दोनों हाथ जोड़कर चरण-कमलोंमे सिर झुकाकर जिनेन्द्रसे मोक्षमार्ग तथा भेद-प्रभेदों सहित पदार्थ, अस्तिकाय, द्रव्यो सहित उत्कृष्ट तीन भेदवाली त्रैलोक्य-रचना, अनागार और सागाररूप दो भेदोंवाले धर्मसे सम्बन्धित प्रश्न पूछे। समुद्र, द्वीप और पर्वतराजोंके प्रमाण, जीवोंकी अवगाहन तथा उनके प्राणोंके प्रमाण कषायों, पर्याप्तियों, संज्ञा एवं गुणस्थानोंके भेद, अष्ट कर्म, ज्ञान, और ध्यान सम्बन्धी प्रश्न पूछे। जिनेन्द्रने भी उस चक्रनाथके सम्मुख जीवादि समस्त द्रव्यो एवं तत्त्वोंका विवेचन किया, बुद्धिमान् वह चक्राधिप जिनेन्द्रके प्रवचनको एकाग्र मनसे सुनकर तत्क्षण ही प्रबुद्ध हुआ। जिनाधीशकी वाणीके स्पर्शसे उसका हृदय-कमल उसी प्रकार प्रफुल्लित हो गया जिस प्रकार कि सरोवरके जलमे उगा हुआ पद्म सूर्य द्वारा प्रफुल्लित हो जाता है।

वह चक्रनाथ मोक्षका पथ जानकर राज्यलक्ष्मी एवं धन-धान्यादिको छोड़कर अक्रोधी, निर्मोही, अलोभी एवं अकिंचन तीर्थंनाथ क्षेमंकरको नमस्कार कर

घत्ता—अपने अरिंजय नामक बहुश्रुत पुत्रको पृथिवी सौंपकर वह (चक्रवर्ती) सोलह सहस्र नरवरोंके साथ सुरवरोंके देखते-देखते ही दिगम्बर मुनि हो गया ॥१६३॥

## ११

### चक्रवर्ती प्रियदत्त घोर तपश्चर्याके फलस्वरूप सहस्रार-स्वर्गमें सूर्यप्रभ देव हुआ, तत्पश्चात् नन्दन नामक राजा

मनमें प्रथम दो—आर्त एवं रौद्र ध्यानोंका परित्याग कर तथा उपशमभावको धारण कर वह चक्रवर्ती तपस्या करने लगा और दुस्सह तपसे शरीरका शोषण कर 'अवसानके समय मनको धीर बनाकर पूर्वोपार्जित पापोंका विधिपूर्वक नाश कर, संन्यासमरण-पूर्वक प्राण-त्याग करके वह सहसा ही सहस्रार स्वर्गमे सहज प्राप्त आभरणोंसे अलंकृत काययुक्त तथा दिव्या, अणिमा, महिमा आदि आठ गुणोंकी निर्मल श्रीसे समृद्ध सूर्यप्रभ नामक एक देव हुआ। सुर-सुन्दरियों द्वारा सम्मान प्राप्त उस प्रियदेवकी आयुका प्रमाण अठारह सागर था। 'वही (सूर्यप्रभ देव) कमल-दलके समान नेत्रवाले तथा नन्दन इस नामसे प्रसिद्ध राजाके रूपमे तुम यहाँ अवतरित हुए हो।'

नाना प्रकारके कर्मोंके वशीभूत होकर हर्षपूर्वक देह ग्रहण कर और छोड़कर यह मनुष्य भवसागरमे उसी प्रकार भटकता रहता है, जिस प्रकार वायुके वेगसे आकाशमे जलधर। त्रिकरण—मन, वचन एवं कायसे उस भवसागरका जिसने नाश नही किया [ वह निरन्तर कष्ट ही भोगता रहता है ]। जिसने सर्वोत्कृष्ट एवं दुर्लभ सम्यग्दर्शनको पा लिया, सिद्धि स्वयमेव उसका वरण कर लेती है। यह सुनकर वह नन्दन नृप भी संशय छोड़कर मुनि बन गया।

घत्ता—उसी मनुष्यका जन्म सफल है तथा निर्मल मनवाले सज्जन बुधजनोंमे वही प्रधान है, जिसने गुप्तित्रयसे पापास्रवोंका हनन किया है तथा जिसका चरित्र पापरूप भवसे निकल आया है ॥१६४॥

१२

जो सुपुरिसु उवसम-लच्छि जुत्तु परियाणिय-सयल-जिणिंद-सुत्तु।
सो हणइ मोहु सहसत्ति तेम णिम्मूलिवि[1] तरु मायंगु जेम।
अवबोह-वारि सुवि जासु[2] चित्तु अणवरउ धम्म-झाणें पवित्तु।
सो णउ डज्झइ मयणाणलेण दह-मज्झु हुवासेण व जलेण।
अहि रूढ[3]-पवर-संजम-गयासु धारिय-सम-पहरणु संचयासु।
करुणा-सण्णाह-समण्णियासु पविमल-वय-सील सुसीसयासु।
तव-रणे मुणिरायहो दुरिय-सत्तु दुस्सह-यरु जइवि महंतु सत्तु।
थक्कइ ण पुरउ णत्थोह कोवि दुज्जउ णयवंतहो दाणओवि।
संतहो णिज्जिय-करणहो सुहासु दीपत्त मोह रहियहो वुहासु।
भणु णत्थि किमत्थि वि तासु सिद्धि संपयणिय-णिरुवम-सोक्खसिद्धि।

घत्ता—इय भणिवि भवावलि णंदणहो तत्थत्थहिँ सहुँ कुल-णंदणहो।
सयलु वि जणुँ आणंदहो णियउँ वर अवहि-णयणु मणे विरमियउं॥१६५॥

१३

तहो वयणु सुणेवि णिय-मणु समंतु सो णंदणु हरिसंसुव वमंतु।
सोहर ससहर-करहउँ फुरंतु चंदमणि व जलु णिरु पज्झरंतु।
तेणावणिणाहेँ णंदणेण सविहव विणिज्जिय-सक्कंदणेण।
रयणत्तय-भूसिय-उरयलेणें भालयले निवेसिय-करयलेण।
विण्णविउ णयालउ महमुणिंदु भव्वयण-सरोरुह-वण-दिणिंदु।
विरला हवंति ते मह-मुणिंद जे जण-हिय-यर झायइ जिणिंद।
ते विरला घण जे वहुविहाइँ मल्लंति पउर-रयणइँ सुहाइँ।
इह ठंति पहरिसिय-सुरयणाइँ विरला पवलावहिँ लोयणाइँ।
विरला सलिलासय-विच्छुयाइँ मणि किरण विहिन्नजलच्छलाइँ।
तुह वयणु एउ साहिय सकज्जु करिहइ महु जीविउ सहलु अज्जु।
किं वहुवहिं भणियहिं इय भणेवि सहयणहँ चित्त विंभउ जणेवि।

घत्ता—धम्महरहो णिय-पुत्तहो ससिरि णंदणु अप्पेविणु महिसगिरि।
दिक्खिउ सहुँ दह-सय णरहि पणवे वि पोढिसु मुणि मणहरहिँ॥१६६॥

---

१२. १. D. °म्म° । २. D. J. V. °वि । ३. V. तू° । ४. J. उ । ५. J. ण ।

१३. १. D. मे यह पूरा चरण नही है ।

## १२

### [ ८।६से प्रारम्भ होनेवाली ] राजा नन्दनकी भवावली समाप्त

उपशमरूपी लक्ष्मीसे युक्त जो सज्जन पुरुष जिनेन्द्रके समस्त सूत्रोंको जान लेता है, वह मोहका उसी रूपसे हनन कर देता है, 'जिस प्रकार कि मातंग ( हाथी ) वृक्षका निर्मूलन कर डालता है। ज्ञानरूपी जलसे जिसका चित्त निर्मल एवं अनवरत धर्म-ध्यानसे पवित्र रहता है, वह व्यक्ति मदनरूपी अग्निसे उसी प्रकार जलाया नही जा सकता, जिस प्रकार कि सरोवरके मध्यमे ( किसीको ) हुताशन—अग्नि-ज्वालासे नही जलाया जा सकता। निस्पृह एवं प्रवर संयमरूपी गजपर आरूढ़ होकर प्रशमरूपी प्रहरणास्त्र धारण कर, करुणारूपी कवच ( सण्णाह ) से समन्वित, निर्दोष व्रत-शीलरूपी सुशीर्षकों ( टोपवाले अंगरक्षको ) द्वारा सुरक्षित मुनिराजके तपरूपी संग्राममें पापरूपी शत्रु, जो कि यद्यपि दुस्सहतर एवं भयानक है, फिर भी ठहर नहीं सका। इस संसारमे नयज्ञोंके समक्ष दुर्जेय दानव भी कुछ नही है। जिन सन्तोने इन्द्रियो एवं मनको भली-भाँति वशमें कर लिया है, दीनत्व एवं मोहसे जो रहित हैं, ऐसे शुभास्रवी बुधजनोंको ( आप ही ) कहिए कि क्या उन्हे यहीपर सिद्धि प्राप्त नही हो गयी ? अर्थात् हो ही गयी। उन्होंने ( एक प्रकारसे ) मोक्षरूपी निरुपम सुख-सिद्धि भी प्राप्त कर ही ली।

घत्ता—अवधिज्ञान ही है नेत्र जिनके, ऐसे उन मुनिराजने तत्त्वज्ञानी कुलनन्दन राजा नन्दनको ( पूर्वोक्त प्रकारसे ) उसके पूर्वभवोंको (—सिंहसे लेकर यहाँ अर्थात् ८।१२ तकके भवों ) तथा तत्त्वार्थोको बतलाया, जिससे समस्त जन आनन्दित हो उठे। मुनिराजने भी विराम लिया ॥१६५॥

## १३

### राजा नन्दनने भी पूर्वभव सुनकर प्रोष्ठिल मुनिसे दीक्षा ग्रहण कर ली

उन मुनिराजके वचनोंको सुनकर राजा नन्दनका मन प्रशान्त हो गया। उसके हर्षाश्रु ऐसे प्रतीत होते थे, मानो ( वह-राजा ) उनका वमन ही कर रहा हो। वे ऐसे सुशोभित थे मानो चन्द्रमाकी किरणोंसे हृत देदीप्यमान चन्द्रकान्त मणिके प्रवाहित होनेवाले जल-बिन्दु ही हों।

अपने वैभवसे इन्द्रको भी जीत लेनेवाले तथा रत्नत्रयसे विभूषित हृदयवाले उस अवनिनाथ नन्दनने भालतलपर करतल रखकर भव्यजनरूप कमल वनके लिए दिनेन्द्रके समान नयालय महामुनीन्द्रको विनम्र भावसे प्रणाम किया। ( और कहा—)

'ऐसे महामुनि-श्रेष्ठ विरले ही होते हैं, जो जन-हितकारी तथा जिनेन्द्रका ध्यान करते हैं। वे घन ( मेघ ) भी विरले ही होते है, जो विविध प्रकारके उत्तम एवं सुखद रत्नोको छोड़ते रहते हैं।

'यहाँ देवगणोंको हर्षित करनेवाले प्रबल अवधिज्ञानरूपी नेत्रोंवाले साधु भी विरले ही हैं। मणि किरणोंसे व्याप्त तथा उछलते हुए जलवाले विस्तृत जलाशय भी विरले ही होते है।

आज आपकी वाणीने मेरा प्रयोजन पूर्ण कर दिया है। वह ( वाणी ) मेरा जीवन ( अवश्य ही ) सफल करेगी। मैं अधिक क्या कहूँ ?' इस प्रकार कहकर सज्जनोंके चित्तमे विस्मय उत्पन्न कर—

घत्ता—उस नन्दनने अपने धर्मधर नामक पुत्रको राज्यलक्ष्मी एवं पर्वतों सहित विशाल पृथिवी अर्पित कर एक सहस्र सुन्दर राजाओंके साथ प्रोष्ठिल मुनिको प्रणाम कर उनसे दीक्षा ग्रहण कर ली ॥१६६॥

## १४

सुव रयणायरु लहु तरिउ जेण पविमलयर मइमइ भुववलेण।
पारद्धु तिव्वु तउ तवण जाम हिययहो णिग्गय दो दोस ताम।
सुह-संसाहिय-अज्झयणु झाणु सो विरयइ वर अणसण-विहाणु।
परिमिउ भुंजइ वज्जिय सचित्तु विहिणा णिद्दा-णिहणण णिमित्तु।
अवगण्णेविणु वयणइँ खलासु विणिवारइ छुह-तण्हा-विलासु।
णिम्मलयर-हिययंतर-गयाइँ घर-गमण वित्तिपरिसंखणाइँ।
संखोहरइ जिणमउ मुणेवि रस-चाउ करइ करणइँ जिणेवि।
णिज्जंतु-ठाणे सयणासणाइँ विरयइ असमाहि-विणासणाइँ।
वारिय मणु धरइ तियालजोउ पविमुक्क परिग्गहु विगय-सोउ।
इय छव्विहु वाहिरु तउ चरेइ जिह-तिह अब्भंतरु पुणु धरेइ।

घत्ता—णाणा विहाण विहिणा करइ सइंसण णाणा गुण धरइ।
छावासइ विहिमणे संभरइ संकाइय-दोसइँ परिहरइ॥१६७॥

## १५

संवोहइ भत्ति-समागयाइं सम्मत्तालंकिय-सावयाइँ।
पविरयइ पहावण सासणासु जिणणाहहो पाव-विणासणासु।
णाणेण णिहय-भीसण-भवेण अइ-घोर-वीर-दूसह-तवेण।
पंचिहिं समिदिहिँ तिय गुत्तियाहिँ कंधइ मणु वहु-गुण-जुत्तियाहिँ।
ण करइ सपाव विकहा कयावि परमेट्ठि-पयइँ सुमरइ सयावि।
सारयर समागय वर जलेण कोहग्गि समइँ अइ विच्छलेण।
माणावणिहर-सिरु णिद्दलेवि [1]मद्दव-कुलिसेण सुकित्ति लेइ।
मायएण खविउ सो साहुचंदु किं तिमिरसिरिए पभणियइँ चंदु।
णिय-विग्गहे वि णिप्पंह-सहाउ जो तेण णिहउ लोहारिराउ।
अलि-उल-समाण-तम-भाव-चत्तु मुणिवर गुण-गणकणव[2]रयरत्तु।
तं लहेवि विरेहइ अहिउ तेम फलिह गिरे[3] ससि-किरण जेम।

घत्ता—अइरेण तेण मूलहो मयइँ णिरसियइँ तटय हियहो भयइँ।
गय-संग समायरणेण तिहँ जिण्णावेणिरुह पवणेण जिहँ॥१६८॥

---

१५. १. D. °व्व° । २. D. °घ° । ३. D. प्रतिमें इस प्रकार पाठ है—°गिरे सिहरे° ।

## १४

## मुनिराज नन्दनके द्वादश विध तप

निर्दोष महामतिरूपी भुजाओंके बलसे जिसने श्रुत-रूपी रत्नाकरको शीघ्र ही पार कर लिया तथा जिस समय तीव्र तपरूपी तपनका प्रारम्भ किया, तब मनसे रागद्वेषरूपी दोनों दोषोंको निकाल बाहर कर अनशन-विधान द्वारा अध्ययन एवं ध्यानको सुख-पूर्वक संसाधित ( यह प्रथम अनशन तप हुआ )। निद्राको समाप्त करने हेतु विधिपूर्वक सचित्त वर्जित परिमित आहार ग्रहण करता था ( दूसरा अनोदर तप ) खलजनोंके निन्दार्थक वचनोंकी उपेक्षा करके क्षुधा एवं तृषाके विलासको दूर किया तथा निर्मलतर हृदयसे कई-कई घरोंमे गमन करनेकी वृत्तिमे ( अल्पाति अल्प ) संख्या निश्चित करनेरूप वृत्तिपरिसंख्यान तप प्रारम्भ किया ( तीसरा तप )। जिनमतको जानकर इन्द्रियोंको जीतनेवाले तथा संक्षोभका हरण करनेवाले रसोंका त्याग कर दिया ( चौथा रस परित्याग तप ) असमाधि ( विषमता ) को मिटानेके लिए शयनासनको निर्जन्तुक स्थानमें करने लगे। ( पाँचवाँ विविक्त शय्यासन तप ) मनको वशमे कर शोक रहित होकर परिग्रहका त्याग कर त्रिकालों ( प्रातः, दोपहर एवं सन्ध्याकाल ) मे योगमुद्रा धारण करने लगे ( छठवाँ कायोत्सर्ग तप )। इस तरह जिस प्रकार बाह्य छह प्रकारोंके तपोंका आचरण किया उसी प्रकार छह प्रकारके आभ्यन्तर-तपोंको भी धारण किया।

घत्ता—वह नन्दन नाना प्रकारके विधि-विधानों द्वारा सम्यग्दर्शनकी आराधना करने लगा, छह आवश्यकोंकी विधिका मनमे स्मरण करने लगा तथा शंकादिक दोषोंका परिहरण ॥१६७॥

## १५

## घोर तपश्चर्या द्वारा नन्दनने कषायों, मदों एवं भयोंका घात किया

सम्यक्त्वसे अलंकृत वह नन्दन भक्तिभावपूर्वक आये हुए श्रावकोंको सम्बोधित करता था। पापोंका नाश करनेवाले जिननाथके शासनकी प्रभावना किया करता था। अति घोर तथा दुस्सह तप और ज्ञानसे उस वीरने भीषण भवका नाश किया। पाँच समितियों, तीन गुप्तियों एवं अन्य अनेक गुणोंसे युक्त होकर उसने मन ( की चंचल प्रवृत्तियों ) को रोक दिया। वह पापपूर्ण विकथाओंको कदापि नही करता था, निरन्तर पंचपरमेष्ठी पदोंका स्मरण किया करता था। सारभूत अति वात्सल्य गुणरूपी उत्तम जलसे क्रोधरूपी अग्निका शमन करता था। मार्दवरूपी वज्रसे मानरूपी पर्वतका निर्दलन कर निर्दोष कीर्ति प्राप्त करता था। उस साधुरूपी चन्द्रमाने ( आर्जवरूपी धर्मसे ) मायाका क्षय कर दिया। ( सच ही कहा गया है—) किरण-समूहका धारक चन्द्रमा क्या तिमिर-श्रीको सहन कर सकता है।

अपने शरीरके प्रति निस्पृह स्वभाववाले उस नन्दनने लोभरूपी शत्रुका नाश कर दिया। अलिकुलके समान अज्ञानरूपी अन्धकारसे मुक्त वे मुनिराज गुणगणरूपी धनमे अनवरत रूपसे आसक्त रहते थे। उन ( गुणों ) को प्राप्त कर वे उसी प्रकार सुशोभित थे जिस प्रकार स्फटिक मणि निर्मित पर्वतपर चन्द्र किरणें सुशोभित होती है।

घत्ता—जिस प्रकार पवन द्वारा वृक्ष जड़मूलसे उखाड़ डाला जाता है, उसी प्रकार संग—परिग्रह रहित आचरणवाले उस मुनिराज नन्दनने अपने हृदयसे जड़मूलसे सभी मदों एवं भयोंका निरसन कर दिया ॥१६८॥

१६

गलु नयलु अंतु वि दूसहेण | अइ-उग्ग-दित्त-तव-हुववहेण ।
उप्पाइ ण मणाग त्रिमइँ जे जं पि | अणुहरिउ णउहो णण्णु किं पि ।
गुरु-भत्ति-भार-पणविय-सिराहँ | णउ तूसइ अइ कोमल गिराहँ ।
णिंदण-णिंदण-गारण रयाहँ | णउ रूसइ कोव-वसं-गयाहँ ।
परिहरइ रयणु कंचणु वि तेम | तियरयणहिं तवोवल धूलि जेम ।
लाहालाहेसु समाणु भाउ | पयडइ पविमल-करुणा-सहाउ ।
संजोयविओयइँ णिय मणेण | णमतइ जिप्पइ णाहिय-गुणेण ।
ण चलइ वावीस परीसहाहँ | समलावँ अइ-असुहावहाहँ ।
आराहइ मोक्खहु कारणाइँ | भवसायर-भमण-णिवारणाइँ ।
बंधइ तित्थयरहो गुत्त णामु | मुणिवरहो करइ भत्तिए पणामु ।
मग-गिरि-भूसिउ तं तउ लहेवि | उद्दीविउ तिगिकपाल महेवि ।
किं ण सहँरवि गयणयलु पावि | घण णिग्गमे किरणहिं अत्थु भावि ।

घत्ता—मह-विहवहि परिहरिय विलहु माणव तं पावेवि जणे दुलहु ।
जिण्हंति धम्मु णिरुवमु सु जइ उवसमइँ गयाइँ व मदय मइँ ॥१६९॥

१७

णिय कलहो सिद्धि णिएवि जाइ | पविमलु तं सेवइ भव्वराइ ।
फल-फुल्ल-णमिडं किं कालियाए | परियइँ ण चूउ अलिमालियाए ।
इय सो तउ दुचरु चरइ जाम | ठिउ मास-मेत्त तहो आउ ताम ।
तहिं अवसरि सो समियंतरंगु | थिरयरु मयरहरु व णित्तरंगु ।
विंझइ सिसिहरे मणु जिण-पयेसु | विणिवेसि समप्पिय सिव-पएसु ।
पावोवओग-विहिणा मुणिंदु | पाणाइँ धम्मु झाणेँ अणिंदु ।
मेल्लेविणु पाणय-कप्पे जाउ | पुप्फोत्तरे सुरहरे तियस-राउ ।
विमलगु वीस-सायर समाउ | सुरसुंदरि-पसमिय मयणताउ ।
तं जायमित्तु जाणेवि देव | कर-कमल जोडि विइयंति सेव ।
लीलावयंसु जिय पाय-जुम्मु | तहो तणउँ करेवि मउडे सुरम्मु ।
सिंहासण सिहरोप्परे धरेविँ | अहिसिंचिवि अविणउ परिहरेवि ।
पणवंति थुणंति सहरिस-देह | किं किं हवेइ पुन्नेँ न नेह ।
सो पुणु वंदइ पय-जुयलु तासु | जिणवरहो ण जो संजणिय-तासु ।

---

१६. १. J V. सू° । २ J. V. °रणहिं° । ३ D. णमइ । ४ D J. V. °इं । ५ J V. वि ।
६ J V गण । ७-८. D. परिहरियाविलहु ।
१७. १. J. V. वेसइ । २. D. °इ । ३. D. °म्म । ४. D. °इ । ५. D. णे° ।

## १६

### मुनिराज नन्दनकी घोर तपश्चर्या

अत्यन्त उग्र एवं दीप्त तपरूपी दुस्सह अग्निसे समस्त कर्म-मलोंको जला दिया। नागके समान जितने भी विषय हैं, वे उसे अल्प मात्रामें भी न जला सके, तो इसमें आश्चर्यकी बात ही क्या थी? ( अर्थात् उसने समस्त विषय-वासनाओंको जला डाला था )। अति भक्तिभारसे सिर झुकाकर कोमल वाणीसे प्रणाम करनेवालोंपर न तो वह सन्तुष्ट होता था और न ही क्रोधके वशीभूत होकर छेदन, भेदन एवं मारणमें रत रहनेवालोंपर वह ( कभी ) रूसता ही था। रत्नत्रय एवं तपोबलसे ( कोई भी ) साधक रत्न-कांचन ( आदि ) उसी प्रकार छोड़ देता है जिस प्रकार कि धूलि। वह लाभालाभमे समान भाव तथा निर्मल करुण स्वभाव प्रकट करता था। संयोग और वियोगको अपने मनसे ही नही मानता था, हृदयको गुणोसे जीतता था। स्वभावसे ही अति सुहावनी २२ परीषहोसे वह ( कभी भी ) चलायमान नही होता था। भवसागररूपी भवनसे निवारण करनेवाली सोलह भावनाओकी आराधना किया करता था। तीर्थंकर गोत्र प्रकृतिका बन्ध करनेवाले मुनिवरोको भक्तिपूर्वक प्रणाम किया करता था।

शम-श्रीसे भूषित उसने उन ( आभ्यन्तर ) तपोको तप कर अपने तेजसे कर्मरूपी तिमिर-समूहको उद्दीप्त कर दिया। ( प्रकाशित कर दिया )। निर्मल किरणोंवाला सूर्य-मण्डल क्या गगन-तलमे मेघ-समूह पाकर सुशोभित नही होता?

घत्ता—अल्पज्ञानी मनुष्य भी जगत्मे जनोके लिए दुर्लभ उपदेशके लाभको पाकर निरुपम धर्मको ग्रहण करते हैं, तथा दयार्द्र बुद्धिसे वे गजादिके समान ही उपशमको प्राप्त होते हैं ॥१६९॥

## १७

### मुनिराज नन्दन प्राण त्यागकर प्राणत-स्वर्गके पुष्पोत्तर विमानमें इन्द्र हुए

अपने कार्यकी सिद्धि देखकर निर्मल मनवाले भव्यजन उसकी सेवा किया करते थे। ( ठीक ही कहा गया है ) फल-फूलोसे नम्रीभूत आम्रकलियोंका क्या भ्रमर-समूह वरण नही करता?

इस प्रकार जब वह नन्दन दुश्चर तप कर रहा था, तभी उसकी आयु मात्र एक मासकी शेष रह गयी। उसी अवसरपर उसने तरंगविहीन स्थिरतर समुद्रकी तरह अपने अन्तरंगका शमन किया तथा विन्ध्यगिरिके शिखरपर जिनपदोंमे अपना मन विनिवेशित ( संलग्न ) कर शिव-पदमे समर्पित कर दिया।

उन अनिन्द्य मुनीन्द्रने प्रायोपगमन विधिसे धर्मध्यानपूर्वक प्राण छोड़े तथा प्राणत-स्वर्गके पुष्पोत्तर-विमानमें त्रिदशराज इन्द्र हुआ। विमल अंगवाले उस इन्द्रकी आयु बीस सागरकी थी। उसके मदनके तापको सुर-सुन्दरियाँ शान्त किया करती थी। 'यह इन्द्रमित्र उत्पन्न हुआ है' यह जानकर देव अपने हस्तकमल जोड़कर उसकी सेवा करते थे। उन्होने विनयपूर्वक उसे सिंहासन-पर बैठाकर अभिषेक किया और रक्त कमलकी द्युतिको हरनेवाले उसके रम्य चरणोंको अपने मुकुटोंपर लगाया। हर्षित देहवाले वे उनकी पूजा एवं स्तुति करते थे। ( सच ही है ) इस संसारमें पुण्यसे क्या-क्या प्राप्त नहीं हो जाता? वे उसे भावी जिनवर—तीर्थंकर जानकर उसके भवत्रास-को मिटानेवाले चरण-युगलकी वन्दना करते रहते थे।

घत्ता—सुन्दर धर्मरूपी रथके चक्रके समान, मनुष्यों, विद्याधरों एवं पुरन्दरोंको हर्षित करनेवाले तथा तपश्रीके निलय—मुनिराज श्रीधर द्वारा प्रशंसित वे नेमिचन्द्र यशसे विभूषित रहें ॥१७०॥

## आठवीं सन्धिकी समाप्ति

इस प्रकार प्रवर गुणरूपी रत्नोंके समूहसे भरे हुए विबुध श्री सुकवि श्रीधर द्वारा विरचित साहु श्री नेमिचन्द्र द्वारा अनुमोदित श्री वर्धमान तीर्थंकर देवके चरित्रमें नन्दन मुनिका प्राणत-कल्पमें गमन नामका आठवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ। संधि ॥ ८ ॥

## आश्रयदाताके लिए आशीर्वचन

जिसका चित्त अज्ञानरूपी अंधकारसे युक्त नहीं हुआ, जिसके यशोंसे संसार धवलित हो उठा है, जो अपने कुटुम्बरूपी आकाशमें पूर्णचन्द्रके समान हैं, ऐसे उस नेमिचन्द्रकी क्या प्रशंसा न की जाये ? ॥

# संधि ९

## १

गिरि कंदरियइ अवकंडियइ इह भारहवरे संतरे[1] ।
सारंग धणासु चल्ला-भवणा गामा रंग णिरंतरे[2] ॥

णिवसइ विदेहु णामेण देसु    धयरायसरेहिँ सुहयर-पएसु ।
सुपसिद्धउ धम्मिय-लोय-वासु    णिय-सयल-मणोहर-कंति-सारु ।
पुंजीकिउ णाइँ धरित्तियाए    मुणिवर-पय-पंकय-भत्तियाए ।
सिय-गोमंडल-जणियाणुराय    मुणिसण्ण सयंकिय सज्ज-भाय ।
जहिँ जण मणरा विणि अट्ठ भाइ    सासन्न निसायर-गुत्ति णाइँ ।
जो सहइ विसाल-जलासएहिँ    पासट्ठिय-तण्ह-विणासएहिँ ।
विमलयर-भव्व-गुण-मंडिएहिँ    पयणिय-सुह-पोसालिंगिएहिँ ।
दियवर-संतउ संसेवएहिँ    गय-संखहिँ णं सज्जण-सएहिँ ।
खेत्तेसु खलत्तणु हयवरेसु    जहिँ बंधणु भउ मह गयवरेसु ।
कुडिलत्तणु ललणालय-गणेसु    थड्ढत्तणु तरुणीयण-थणेसु ।
पंकट्ठिदि सालि-सरोरुहेसु    जड-संगहु जहिँ मह-तरुवरेसु ।
वायरण-णिरिक्खिय जहिँ सुमग्ग    गुण-लोव-संधि-दंदोवसग्ग ।
तहिँ णिवसइ कुंडपुराहिहाणु    पुरुधय-चय-झंपिय-तिव्व भाणु ।

घत्ता—गयणु व विउलु सुरमिय विउलु सयलवत्थु आधारउ ।
समयरु सविसु कय-जल हरिसु संजुह कलाहर भारउ ॥१७१॥

१. १. D. °रे° । २. J, V. प्रतिमें यह पूरा घत्ता अनुपलब्ध हैं । ३. D. °ता° ।

# सन्धि ९

## १

### विदेह देश एवं कुण्डपुर नगरका वर्णन

लक्ष्मी द्वारा आलिंगित यह भारतवर्ष मातंगों-( हाथियों ), धन-धान्यों, सुन्दर कलापूर्ण भवनों एवं रंग-बिरंगे गाँवोंसे निरन्तर मण्डित रहता है।

उसी भारतवर्षमें विद्याधरों एवं अमरोंसे सुशोभित प्रदेशवाला विदेह नामक एक सुप्रसिद्ध देश है, जहाँ सुन्दर धार्मिक लोग निवास करते हैं तथा जो ऐसा प्रतीत होता है, मानो अपनी समस्त मनोहर कान्तिका सार पदार्थ ही हो, जो कि मुनिवरोंके चरण-कमलोंकी भक्तिपूर्वक उस पृथिवीपर पुंजीभूत कर दिया गया हो। जहाँ ( जिस विदेहमे ) धवल वर्णवाला गो-मण्डल (मनमे) अनुराग उत्पन्न करता है तथा जिसका मध्य भाग आरामपूर्वक बैठे हुए मृगोसे सुशोभित रहता है, जिस विदेहमे लोगोंका इतना मन रमता है कि फिर वे वहाँसे वापस नहीं लौट पाते तथा जो देश ऐसा प्रतीत होता है मानो पूर्णमासीका चन्द्रमा ही हो।

जो देश विमलतर भव्य-गुणोसे मण्डित है, सुख प्रदान करनेवाले ( विविध ) पद्मोंसे आलिंगित तथा समीप मे बैठे हुओकी तृषाका नाश करनेवाले विशाल जलाशयोंसे सुशोभित है, जो ( देश ) द्विजवरों एवं सन्तो द्वारा संसेवित है, वह ऐसा प्रतीत होता है मानो असंख्यात सज्जनोका समूह ही ( आकर उपस्थित हो गया ) हो।

जिस विदेह देशमे खेतोंमे ही खल ( खलिहान—अनाज रखनेके स्थान ) प्राप्त होते थे, अन्यत्र ( पुरुषोंमे खलता ) नही थी। यदि बन्धन कही था तो मात्र हयवरों ( उत्तम घोड़ों ) में ही था, अन्यत्र नही। यदि कही मद था, तो वह महागजोंमें ही था, अन्यत्र नही। यदि कुटिल-पना कही थी तो वह स्त्रियोके केशोंमे ही, अन्यत्र कही भी नहीं। यदि धृष्टता कही थी तो मात्र तरुणीजनोंके स्तनोंमें ही थी, अन्यत्र कही नही। पंकस्थिति ( कीचड़की तरह रहना, दूसरे पक्षमें कीचड़मे रहना ) यदि कही थी तो केवल शालि, धान्य एवं कमलोंमे ही थी, अन्यत्र कही नहीं ( अर्थात् अन्यत्र पंक—पापकी स्थिति नहीं थी )। जड़की संगति जहाँ महातरुवरोंमें ही थी अन्यत्र कोई जड़—मूर्ख नही था।

व्याकरण ही एक ऐसा विषय था, जिसमे गुण, लोप, सन्धि, द्वन्द्व समास एवं उपसर्ग ( के नियमो ) द्वारा सुमार्गका निरीक्षण किया जाता था, अन्यत्र नही।

उसी विदेह देशमे कुण्डपुर नामक एक नगर है जिसने अपनी ध्वजा-समूहसे तीव्र भानुको भी ढँप दिया था।

घत्ता—वह कुण्डपुर गगनके समान विशाल, सुरम्य, समस्त वस्तुओंका आधार, समतामे तत्पर साधुओके सदृश लोगोंको हर्षित करनेवाला, ज्ञानियोंसे युक्त तथा कलाधरोंको धारण करने-वाला था ॥१७१॥

२

दिवसे वि सहहिँ जहिँ मणि-गणाहँ पायार-कोडि घटिया-रुणाहँ ।
परिगय-पडलहिँ जहिँ साइयाउ धारंति व संझा-लच्छियाउ ।
जहिँ इंदणील-मणि-कुट्टिमेसु णीलुप्पल-पयरु मणोरमेसु ।
चुब्भणहिँ वि ण मुणिजइ जवेण विणु परिवडंतु महुयरु रवेण ।
उण्णय-ऊणिंदु-करावभास गोमत्थ-रयण-कंति-च्छवि थास ।
उदुलंग-णिविट्ठ मणो सयावि जहिँ मोहहिँ पवर सुहावियावि ।
कामिणि-भूसण-जुइ-हय-तमेसु मणहर-घरेसु वर-उत्तमेसु ।
जहिँ दीवय तइ णिरि विहल होइ जइ णवि णयणहिँ कज्जलु वमेइ ।
गोहेण लग्ग-चंदोवएहिँ अणवरय-मुय-णिम्मल-जलेहिँ ।
तिम्मंतु जाम जं जुवइ-वग्गु अहवहे काम-पीडिउ समग्गु ।
चंदोयए णिसि पिय-वास-गेहे सेलंध-रया वड्ढिय-दुरेहे ।
सो णवि अत्थि परदोसु जेत्थु किं कुणउ कलहु लइ वप्प जेत्थु ।
घत्ता—जहिँ गंडयले रमणिहुँ विमले ससि-पडिबिंबिउ भावइ ।
मुह-सिरि-कारण रयणिहिँ रमण सत्ति सु माउँव णावइ ॥१७२॥

३

तत्थत्थि सिद्धत्थु णरणाहु सिद्धत्थु ।
सुर-राय-संकासु जिण धम्म संकासु । (?)
हय-अहिय-मंदोहु इच्छइ ण परद्रोहु ।
सायरु व गंभीरु दुद्धारि-मण-भीरु ।
वर कित्ति-लय-कंदु तलय घोस-जिय-कंदु ।
कुल-कमल-सह संसु संपत्त सह संसु ।
पविइण्ण-पडिणेतु सयवत्त-दलणेतु ।
पालिय-स-पर-वित्तु संचिय पवर-वित्तु ।
सयलंगि-सुह-हेउ परिहरिय-अविहेउ ।
पुण्णाय णिण्णासु मण-महिय-सण्णासु ।
रमणि-यण-मण-कामु पणइ-यण-कय-कामु ।
णिव-णियर-णय-पाउ परिगलिय-मय-पाउ ।
हय-हत्थ-संदेहु कणयाह-संदेहु ।
णिव्वाण परमेहु अइ-विमल-परमेहु ।
महि-वलय-करवालु परिकलिय-करवालु ।

---

२. १. D. J. V. मे° । २. D. °यँ ।

## २

### कुण्डपुर-वैभव वर्णन

जहाँ दिनमें भी अरुणाभ मणियों द्वारा घटित प्राकार—कोट सुशोभित रहते हैं, जहाँ खाइयाँ पातालको गयी हुई हैं ( अर्थात् खाइयाँ अति गम्भीर हैं ) तथा जो ( उन अरुणाभ मणियोंकी छायासे ) सन्ध्याकालीन ( रक्ताभ ) लक्ष्मीको धारण किये हुए के समान प्रतीत होती हैं, जहाँ कृत्रिम एवं मनोहर इन्द्रनील मणियों द्वारा निर्मित नील कमल एवं श्रेष्ठ ( यथार्थ ) नील कमल चारों ओरसे आकर पड़ते हुए मधुकरोके रुणझुण-रुणझुण शब्दके बिना बुधजनों द्वारा शीघ्रता-पूर्वक नही पहचाने जा पाते, जहाँ उन्नत पूर्ण चन्द्रकी प्रभा माथोंमे पहने गये रत्नोंकी प्रभासे दाब दी जाती थी, जहाँ उन्नत एवं मनको निरन्तर सुन्दर लगनेवाली सुशीतल जलवाली वापिकाएँ सुशोभित रहती है, जहाँ कामिनियोके आभूषणोंकी द्युति मनोहर उत्तम भवनोंमे छाये हुए अन्धकारका नाश करनेवाली है, अतः जहाँ रात्रिमें दीपकोंकी ज्योति विफल हो जाती है, इसलिए मानो वे अपने नेत्रोंसे कज्जलका वमन किया करती हैं ।

जहाँ एक परम दोष भी था कि रात्रिमे चन्द्रोदयके होते ही भवनोंके अग्रभागमे लगी हुई चन्द्रकान्त मणियोंके अनवरत चूते हुए निर्मल जलो द्वारा शैलीन्द्र पुष्पोंकी सुवासित रजोपर आवर्तित द्विरेफोंसे युक्त प्रियजनोंके भवनोकी ओर जाती हुई काम-पीड़ित समग्र युवतियाँ आधे मार्गमे ही आर्द्र हो जाती हैं। जहाँ कुकवियों ( मन्द बुद्धिवाले कवियों ) की समझमें यह नही आता था कि वे किस विषयको लेकर क्या कहें ?

घत्ता—जहाँ रमणियोंके विमल गण्डस्थलोंमे चन्द्रमा प्रतिबिम्बित-सा प्रतीत होता था। ऐसा लगता था मानो उनकी मुख-श्रीको बलात् छीन लेनेके लिए ही चन्द्रमा रात्रिमे वहाँ आता था ॥१७२॥

## ३

### कुण्डपुरके राजा सिद्धार्थके शौर्य-पराक्रम एवं वैभवका वर्णन

उस कुण्डपुरमें ( आत्ममति एवं विक्रम सम्बन्धी ) समस्त अर्थोको सिद्ध कर लेनेवाला सिद्धार्थ नामका राजा राज्य करता था, जो सुरराज—इन्द्रके समान ( दिखाई देनेवाला ), जिन-धर्मसे देदीप्यमान शत्रु-समूहका नाश करनेवाला, परद्रोहकी इच्छा नही करनेवाला, समुद्रके समान गम्भीर, दुष्ट शत्रुओके मनको भीरु बनानेवाला, धवलकीर्तिरूपी लताके लिए चन्द्रके समान, ताल एवं लयपूर्वक घोषोंवाले कन्द ( शख ? ) को जीत लेनेवाला, कुलरूपी कमलोंके लिए सहस्रांशु—सूर्य, सहस्रांश—करको प्राप्त करनेवाला शतपत्रदल—कमलके समान नेत्रोंवाला, प्रतिनेत्र ( रेशमी वस्त्र ? ) प्रदान करनेवाला स्व-परके चरित्रकी रक्षा करनेवाला, विपुल सम्पत्तिका संचय करनेवाला, समस्त प्राणियोके लिए सुखका कारण, समस्त अविधेयों—अकर्तव्यों ( पापों ) का परिहार करनेवाला, पुण्याश्रवका निर्नाशक, मनमें संन्यासको महान् माननेवाला, रमणियोंके मनके लिए कामदेव, प्रणयीजनोके मनोरथोको पूरा करनेवाला, नृप-समूहपर न्यस्त-पादवाला, मदरूपी पापको गला देनेनाला, शास्त्रोके प्रति सन्देहको दूर कर देनेवाला, स्वर्णाभ देहवाला संसारसे उदासीन, परम मेधावी, अति निर्मल एवं दूसरोंके लिए मेघके समान, महिवलयके लिए करवालके समान तथा शत्रुजनोंसे कर वसूल करनेवाला था।

घत्ता—तहो णरवरहो, साहिय-धरहो पियकारिणि णामें पिय।
हुय जण-सुहय महिला-सुहय महि-मंडण-माणस-पिय ॥१७३॥

४

सुरिंद-चित्त-हारिणी फुरंत-हार-हारिणी।
विसुद्ध सील धारिणी णिरंग-ताव धारिणी।
पियंतरंग-रामिणी मराल-लील-गामिणी।
सरूव-जित्त-अच्छरा विमुक्क-दूर-मच्छरा।
विसाल-चारु-पच्छला णियंग-कित्ति-विच्छला।
सरह-जित्त-कोइला विसाल माइ णं इला।
णहाउ णाइँ रोहिणी चलंत चित्त रोहिणी।
रणज्झणंत-मेहला सजीविए सणेहला।
धरावलोयणाउरा समागया सणेउरा।
दियंसुयत्थ-चंदिया असेस-लोय-वंदिया।
सबंधु-वग्ग-मण्णिया कइंद-विंद-वण्णिया।
गुणावली-विहूसिया ण पाव-भाव-भूसिया।
घत्ता—भुंजंतु सुहु पेक्खंतु मुहुं तोहे तणउँ अणुराएँ।
सिद्धत्थु णिउ इच्छंतु सिउ णेइ कालु पियवाएँ ॥१७४॥

५

इत्थंतरे छम्मासाउ तासु अवहिए जाणेविणु सुरवरासु।
इंदेण अट्ठ वि कणेण वुत्तु लावण्ण-रूव-सोहग्ग-जुत्तु।
मुह-विवर-विणिग्गय-दिव्ववासु विच्छिण्ण-कुंडलायल-णिवासु।
जाएवि तुम्हिं जिय-कंज-छाय जिणणाहहो भाविय जणणि-पाय।
सेवहु तं णिसुणेवि साणुराय चल्लिय मिलेवि वर-ललिय-काय।
सिरि-सिहर-फुरिय-रयण-मय-चूल णामेण पसिद्धी पुप्फचूल।
चूलावइ णवमालिय णतिसिर सुरयण-मण-पयणिय-कामणिसिर।
पुप्फप्पह पुप्फ-समाणकित्ति गिव्वाण मग्गि सरहसि णइंति।
अवर वि रुइ-राइय-कलिय-चित्त मणइ य ससण साणंद-चित्त।
णामेण अवर पुणु कणय देवि जिह तिह वारुणि णवकमलु लेवि।
आयहिं सह-भत्ति-विभावियाहिं सिरि सिहरे णिहिय-कर-देवियाहिं।
घत्ता—सा परियरिय बहु गुण भरिय पियकारिणि णित्तारिहिं।
रेहइ गयणे ससि-रवि सयणे चंदकला इव तारेहिं ॥१७५॥

---

४. १. J. V. तो।
५. १ D. पुण्प।

घत्ता—धराका साधन करनेवाले उस राजा सिद्धार्थके मनको प्रिय लगनेवाली 'प्रियकारिणी' नामकी प्रिया थी, जो समस्त जनोंके लिए सुखकारी, महिला-जगत्‌मे सुभग—सुन्दर, तथा पृथिवीके लिए मण्डनस्वरूपा थी ॥१७३॥

### ४

### राजा सिद्धार्थकी पट्टरानी प्रियकारिणीका सौन्दर्य-वर्णन

स्फुरायमान हार धारण करनेवाली वह रानी प्रियकारिणी सुरेन्द्रोंके चित्तका हरण करनेवाली, विशुद्ध शील धारण करनेवाली, कामके तापको हरनेवाली, प्रियके अन्तरंगको रमानेवाली-हंसिनीके समान लीलाओं-पूर्वक गमन करनेवाली, अपने सौन्दर्यसे अप्सराओंको भी जीत लेनेवाली, मात्सर्य भावसे दूर रहनेवाली, सुन्दर एवं विशाल भौंहोंवाली, अपने अंगरूपी कीर्तिसे विस्तृत, अपनी वाणीसे कोकिलाको भी जीत लेनेवाली विशाल हृदयवाली मातृस्वरूपा, मानो इला ( राजर्षि जनककी माता ) ही हो। कुलरूपी आकाशमे रोहिणी नामक नक्षत्रके समान, चंचल चित्तको रोकनेवाली रणझण-रणझण करती हुई मेखला धारण करनेवाली, अपने प्राणोंसे स्नेह-समन्वित, धराके अवलोकनमे आतुर, नूपुरोंसे सुसज्जित, दन्तकान्तिसे चन्द्रिकाको तिरस्कृत करनेवाली, समस्त जनों द्वारा वन्दित, अपने बन्धु-बान्धवों द्वारा सम्मानिता, कविवृन्दों द्वारा वर्णिता ( प्रशंसिता ), गुणावलिसे विभूषिता, पाप-भावनासे अदूषिता थी।

घत्ता—राजा सिद्धार्थ उस रानी प्रियकारिणीका अनुरागपूर्वक मुख-दर्शन करते हुए, सुख-भोग करते हुए ( उसका ) कल्याण चाहते हुए, मधुरालाप-पूर्वक समय व्यतीत करने लगे ॥१७४॥

### ५

### इन्द्रकी आज्ञासे आठ दिक्कुमारियाँ रानी प्रियकारिणीकी सेवाके निमित्त आ पहुँचती हैं

इसी बीचमें अपने अवधिज्ञानसे यह जानकर उस ( पूर्वोक्त प्राणत-स्वर्गके ) इन्द्रकी आयु छह माह ही शेष रह गयी है, सुरपति इन्द्रने लावण्यरूप एवं सौभाग्यसे युक्त मुख-विवरोंसे निकलती हुई दिव्य सुगन्धिवाली तथा विस्तीर्ण कुण्डलोंके अचल निवासवाली आठ दिक्कन्याओंको ( इस प्रकार ) आदेश दिया—"तुम लोग जाकर कमलकी छायाको भी जीत लेनेवाले भावी जिननाथकी माताके चरण-कमलोंकी सेवा करो'।" इन्द्रके उस आदेशको सानुराग सुनकर, सुन्दर एवं ललित कायवाली वे दिक्कुमारियाँ मिल-जुलकर चलीं। ( १ ) पुष्पमूला नामकी सुप्रसिद्ध दिक्कन्याका शीर्ष-शिखर रत्नमय चूला ( चोटी ) से स्फुरायमान था। देवसमूहोंके मनमे भी कामबाणोंको प्रकट कर देनेवाली, ( २ ) चूलावइ, ( ३ ) नवमालिका एवं ( ४ ) नतशिरा थी, ( यात्रिशिरा ), पुष्पोंके समान कान्तिवाली तथा गीर्वाण मार्गकी ओर सहर्ष ले जानेवाली, ( ५ ) पुष्पप्रभा, इसी प्रकार अन्य, कान्ति-समूहसे सुशोभित तथा अपने मनसे आनन्द चित्त रहनेवाली, ( ६ ) कनकचित्रा तथा अन्य सानन्द चित्त रहनेवाली, ( ७ ) कनकदेवी और इसी प्रकार नव-कमल पुष्प ( लेकर चलने ) वाली, ( ८ ) वारुणिदेवीको समझो। उन देवियोंने महाभक्तिसे विभोर होकर तथा माथेपर दोनों हाथ रखे हुए—

घत्ता—वहाँ आकर अनेक गुणोंवाली उस रानी प्रियकारिणीको नेत्रोंके तारेकी तरह घेर लिया। वह स्वजनोंमें उसी प्रकार सुशोभित थी जिस प्रकार कि आकाशमे रवि शशि तथा तारोंमे चन्द्रकला सुशोभित होती है ॥१७५॥

६

सक्काण लेवि भत्तिए णविवि ।
णिहि-कलस-हत्थु धणवइ महत्थु ।
मण-भंति तोड़ि आहुट्ठ-कोड़ि ।
वर मणि-गणेहिँ गयणंगणेहिँ ।
वरिसियउ ताम छम्मास जाम ।
घर-पंगणम्मि अइ-सोहणम्मि ।
मह सोक्ख मूले वर-हंस-तूले ।
सुत्ती सुहेण जण-दुल्लहेण ।
पर-चित्त-हारि सिद्धत्थ-णारि ।
रयणी-विरामे सुमणोहिरामे ।
सुयणइँ वराइँ मण-सुहयराइँ ।
पेक्खइ कमेण इय विब्भमेण ।
अइरावएहु चंदाह-देहु ।
धोरेउ धीरु मयवइ अभीरु ।
लच्छी ललाम अंभोय धाम ।
सेलेध-माल अलिउल-रवाल ।
छण-सेय भाणु भयणहँ पहाणु ।
उवयंतु मित्तु किरणेहि दित्तु ।
कीलंत-मीण हरिसंवु लीण ।
कणय-मय-कुंभ वहु-जलणिसुंभ ।
सरवरु विसालु सायरु रवालु ।
रयणेहि गीढु हरिणारिवीढु ।
सुरवर विमाणु मणि-भासिमाणु ।
फणिवइ-णिकेउ धुव्वंत केउ ।
वर-मणि-समूहु पयडिय-मऊहु ।
सिहि-सिह-पयास कवसी कयासु ।

घत्ता—सुइणइँ पियहो जणवयहियहो देविए ताए पउत्तउ ।
तं णिसुणेवि तहो तज्जिय दुग्गहो जायए सहरिस गत्तइँ ॥१७६॥

७

पुणो सोवि आहासए संपहिट्ठो फलंताह देवी पुरो संनविट्ठो ।
गयंदेण होही सुओवत्थ-पावो विसेणावि सुब्भासणो सोमभावो ।
मयंदेण णूणं महा-विक्कमिल्लो सिरीए तिलोएं गि-चित्ते पियल्लो ।
महा सोय मालाजुवेणं जसालो णिसीसेण मोक्खावली सामिसालो ।
दिणिंदेण भव्वंबुयाली पयासो विसारीण जुम्मेण चित्तावयासो ।

६. १. D. °स° ।

६

## रानी प्रियकारिणी द्वारा रात्रिके अन्तिम प्रहरमें सोलह स्वप्नोंका दर्शन

महाधनपति—कुबेर अपने मनकी भ्रान्तिको तोड़कर तथा भक्तिपूर्वक नमस्कार कर साढ़े तीन करोड़ श्रेष्ठ मणिगणोंसे युक्त निधि कलश हाथमें लेकर गगनरूपी आँगनसे (कुण्डपुरमें) उस समय तक बरसाता रहा, जबतक कि छह मास पूरे न हो गये। महान् सुखदायक उत्तम हंसके समान शुभ्र रुईके बने हुए गद्देपर लोगोंके लिए दुर्लभ सुखों-पूर्वक सोती हुई, परचित्ता-पहारी, सिद्धार्थकी उस नारी—प्रियकारिणीने रात्रिके अन्तिम प्रहरमें, मनके लिए अति सुन्दर, सुखद एवं उत्तम स्वप्नोंको विपरीत ज्ञानसे रहित होकर क्रमशः ( इस प्रकार ) देखे—(१) चन्द्राभ देहवाला ऐरावत हाथी, (२) धीरातिधीर धवल, (३) अधीर—शूरवीर मृगपति, (४) अम्भोज-कमलधामवाली ललाम—सुन्दर लक्ष्मी, (५) अलिकुलसे मनोहर शैलीन्ध्र-पुष्पमाला, (६) भगणोंमें प्रधान पूर्णमासीका चन्द्रमा, (७) किरणोंसे दीप्त बाल सूर्य, (८) निर्मल जलमें हर्षसे क्रीड़ा करती हुई मीन, (९) जलसे परिपूर्ण कनक कलश, (१०) विशाल सरोवर, (११) सुन्दर सागर, (१२) रत्नोंसे घटित सिंहपीठ, (१३) मणियोंसे भासमान सुरपति-विमान, (१४) फहराती हुई केतुओंसे युक्त फणिपति निकेत, (१५) उत्तम किरणोंसे देदीप्यमान मणि-समूह तथा (१६) दिशाओंको उज्ज्वल बना देनेवाला अग्निशिखर-समूह।

घत्ता—उन स्वप्नोंको देवी प्रियकारिणीने जिनपद ( कुण्डपुर ) के हृदयभूत अपने प्रियतम राजा सिद्धार्थको ( यथाक्रम ) कह सुनाये। दुर्ग्रह—मिथ्याभिमानको नष्ट करनेवाले उन स्वप्नोंको नकर वह राजा भी हर्षित-गात्र हो गया ॥१७६॥

७

## श्रावण शुक्ल-षष्ठीको प्रियकारिणीका गर्भ-कल्याणक

प्रियकारिणी द्वारा स्वप्नावलि सुनकर सम्मुख विराजमान राजा सिद्धार्थ अत्यन्त संप्रहृष्ट ( सन्तुष्ट ) हुए तथा उन्होंने उस देवीको उन ( स्वप्नों ) का फल ( इस प्रकार ) बताया—"(१) गजेन्द्रके देखनेसे पापोंको ( सर्वथा ) धो डालनेवाला पुत्र उत्पन्न होगा, (२) वृषभके दर्शनसे वह शुभ कार्योंका अभ्यासी तथा सौम्य स्वभावी होगा, (३) मृगेन्द्रके देखनेसे वह ( पुत्र ) महा-विक्रमी तथा (४) लक्ष्मीके दर्शनसे वह समस्त प्राणियोंका प्रिय पात्र बनेगा, (५) महासुगन्धित पुष्पमाला-युगलके दर्शनोंसे वह यशका आलय तथा (६) निशीश—चन्द्रमाके दर्शनसे वह मोक्षावलीका महान् स्वामी बनेगा। (७) दिनेन्द्र—सूर्यके दर्शनसे वह भव्य रूपी कमलोंका

वड्डाणं जुवेणं जए णाणधारी
सरेणं जणाणं सया चित्तहारी ।
समुद्देण गंभीर-धीरंतरंगो
मइंदासणा लोयणेणावरंगो ।
समावेसए देउ देवालएणं
करेही सुलच्छी फणिंदालएणं ।
मणीणं चएणं पसंसालहेही
हुवासेण कम्मावणीयं डहेही ।
सुणेऊण एयं कमेणं मुहाओ
स-कंतस्स धारेवि साणंदभाओ ।
गया सुंदरे मंदिरे जाम देवी
तुरंती विलोए गणासार सेवी ।
तओ सो सुराहीसु पुप्फुत्तराओ
विमाणाय आवेवि सोक्खायराओ ।

घत्ता—सिविणए पवरु गय-रूव-धरु णिसि पविट्ठु देवी-मुहे ।
मुणिवर भणिया सावण तणिया सिय छट्ठिहे जिय-सररुहे ॥१७७॥

८

उत्तर फग्गुणे संठिए णिसेसे
किरणेहिं विहंसिय-तमे विसेसे ।
तहिं समए सविट्ठर-कंपणेण
जाणेवि सुर-सोमिय णिय-मणेण ।
पविणु सम्माणिवि अरुह-माय
गय णिय-णिय-णिलए स-हरिस-काय ।
सिरि-हिरि-दिहि-लच्छि-सुकित्तियाउ
मई तणुजुवि-दीविय भित्तियाउ ।
आयउ सेवहिं जिण-जणणि-पाय
इंदाणए जुवि-जिय-सलिल जाय ।
धणवउ वसु वरिसिउ पुणुवि तेम
णव मासु सुपाउसे मेहु जेम ।
गब्भ-ट्ठिओवि णाणत्तएण
सो मुक्कु ण मुणिय-जयत्तएण ।
उयरायल-कडिणि परिट्ठिओवि
रवि परियरियइ तेएँण तोवि ।
गब्भब्भव-दुक्खहिं दूसहेहिं
पीडियइ ण सा णाणा-विहेहिं ।
पंकाणु लेव-परिवज्जियासु
दुज्जयर-लच्छि-चिहुमियासु ।
सरे सलिलंतरे लीलहो अनेउ
किं मउलिय-कमलहो होइ खेउ ।

घत्ता—गब्भंगयहो पवरंगयहो णाणें रिउ वट्टंतउ ।
इय तहे थणइँ कोलाणगइँ मोह तमु व मेल्लंतइँ ॥१७८॥

७. १. D. °यो । २. D. J. V. °हे° ।
८. १. D. °र्म । २. D. °र्ग° । ३. D. J. V. °दं° ।

प्रकाशक तथा (८) मीन-युगलके देखनेसे वह चिन्ताओंको दूर करनेवाला होगा। (९) घट-युगलके देखनेसे वह संसार-भरमे ज्ञानधारी तथा (१०) सरोवरके देखनेसे वह लोगोके हृदयोंको आकर्षित करनेवाला बनेगा। (११) सागर-दर्शनसे वह गम्भीर एवं धीर अन्तरंगवाला तथा (१२) मृगेन्द्रासनके देखनेसे वह मिथ्यात्वरहित होगा, (१३) देवविमानके दर्शनसे वह सभा ( समवशरण ) में देव बनकर बैठेगा, (१४) फणीन्द्रालयके दर्शनसे वह सुलक्ष्मीका भोग करनेवाला होगा, (१५) मणिसमूहके दर्शनसे वह प्रशंसाका भागी एवं (१६) हुताशनके दर्शनसे वह कर्मवनको जला डालनेवाला बनेगा।"

राजा सिद्धार्थके मुखसे स्वप्नोंके फलको क्रमशः सुनकर उसकी कान्ता—प्रियकारिणी आनन्दलहरीसे भर उठी। त्रिलोकमें महिला-गणोंकी सारभूत महिलाओं द्वारा सेवित वह देवी शीघ्र ही जब अपने सुन्दर भवनमे गयी, तभी वह सुराधीश सुखकारी पुष्पोत्तर विमानसे चयकर

घत्ता—रात्रिके समय प्रवर स्वप्नमें देवी—प्रियकारिणीके मुखमे गजके रूपमे प्रविष्ट हुआ। ( उसे ) मुनिवरोंने कमलोंको जीतनेवाली श्रावण सम्बन्धी शुक्ल छट्ठी ( तिथि ) कही है ॥१७७॥

## ८

### प्रियकारिणीके गर्भ धारण करते ही धनपति—कुबेर नौ मास तक कुण्डपुरमें रत्नवृष्टि करता रहा

उत्तरा-फाल्गुनी नक्षत्रके सम्पूर्ण होने तथा किरणों द्वारा अन्धकार-विशेषके नष्ट हो जानेपर, उसी समय आसनको कम्पित जानकर सुर-स्वामी—इन्द्रने अपने मनमें ( प्रियकारिणीके गर्भावतरण सम्बन्धी वृत्तान्तको ) जान लिया। उसने आकर अरहन्तकी माताका सम्मान किया और हर्षित-काय होकर अपने-अपने निवासको लौट गये।

श्री, ह्री, धृति, लक्ष्मी, सुकीर्ति, मति आदि द्युति पूर्ण शरीरवाली देवियाँ वहाँ सेवा कार्य हेतु आयी और उन्होने इन्द्रकी आज्ञासे कमलोंकी द्युतिको भी जीत लेनेवाले जिनेन्द्र-जननीके चरणोंकी सेवा की। जिस प्रकार वर्षा ऋतुके नव ( आषाढ़ ) मासमें मेघ बरसते है, उसी प्रकार धनपति—कुबेर भी पुनः नौ मास तक रत्नवृष्टि करता रहा।

गर्भमे स्थित रहनेपर भी वे भगवान् मति-श्रुत एवं अवधिरूप तीन ज्ञानोंसे मुक्त न थे। वे तीनों लोकोंको जानते थे। ( उचित ही कहा गया है कि ) उदयाचलकी कटनी—तलहटीमें स्थित रहनेपर भी रवि क्या तेजसे घिरा हुआ नहीं रहता? गर्भके कारण उत्पन्न नानाविध दुस्सह दुखोंसे वह ( प्रियकारिणी ) पीड़ित नहीं हुई। जिनेन्द्र भी पंक-लेपसे रहित तथा दुर्लभतर आत्म-लक्ष्मीसे विभूषित थे। ( सच ही कहा है ) सरोवरमे जलके भीतर अमेय लीलाएँ करनेवाले मुकुलित कमलको क्या खेद होता है?

घत्ता—प्रवर अंगवाला वह ( गर्भगत प्राणी ) गर्भके भीतर रहता हुआ भी ज्ञानसे प्रेरित रहकर वृद्धिको प्राप्त करता रहा। उसी समय उस माता ( प्रियकारिणी ) के स्तन भी नीले मुखवाले हो गये। वे ऐसे प्रतीत होते थे मानो मोहरूपी अन्धकार ही छोड़ रहे हों ॥१७८॥

९

हुव पंडु गंड तहो अणुकमेण णावइ गब्भत्थ-तणय-जसेण।
चिरु उवरु सहइ ण वलि-त्तएण विह जिह अणुदिणु परिवड्ढणेण।
अइ-मंथर-गइ-हुव साभरेण गब्भत्थ-सुवहो णं गुण-भरेण।
सु-णिरंतर सा ऊससइ जेम सहसत्ति पुणुवि णीससइ तेम।
मेल्लइ णालसु तहे तणउ पासु जँभाई-सहिउं णाइँ दासु।
तण्हा विहाणु तं सा धरंति गब्भत्थ सुवण माणसु हरंति।
पीडिय ण मणिच्छिय-दोहलेहिँ संपाडिय-सुंदर सोहलेहिँ।
सुउ जणिउ ताए उत्थट्ठिएसु महु-मासे सेय तइयहे गहेसु।
उत्तर-फग्गुणिए सतेइ चंदे वियसाविय-कइरव-कलिय-वंदे।
आसा पसण्ण संजाय जेम सहुँ णहयलेण सुहि हियय तेम।
घत्ता—रइ वस-मिलिया अलिउल-कलिया पुप्फविट्ठिता णिवडिय।
दुंदुहि रडिया पडिआरडिया दिसि णावइ गिरि-विहडिय ॥१७९॥

१०

तम्मि जायए जिणेसेँ भव्व-कंज-वासरेसेँ।
सुप्पसिद्ध तित्थणाहे तप्पमाण-कंचणाहे।
हेलए सुरेसराहँ तेय-जित्त-णेसराहँ।
कंपियाइँ आसणाइँ अंधयार-णासणाइँ।
सुप्पहूव-संट-सद्द देव-चित्त-संविमद्द।
ता सहस्स-लोयणेण णिम्मला वहिक्खणेण।
जाणि ऊण चित्त-रम्मु वीयराय-देव-जम्मु।
विट्ठरं पमेल्लिऊण सत्थ यंसु-णामिऊण।
भत्तिए जिणेसरासु णाण-दित्ति-भासुरासु।
चिंतिओ महा-करिंदु दाण-पीणियालि-वंदु।
सो वि तक्खणे पहुत्तु चारु-लक्खणालि-जुत्तु।
लक्ख-जोयण-प्पमाणु कच्छ-मालिया-समाणु।
भूसणंसु-भासमाणु सीयराइँ मेल्लमाणु।
उद्ध-सुंडु-धावमाणु णीरही व गज्जमाणु।
दंत-दित्ति-दीवियासु दिग्गइंद-दिन्न-तासु।
सायरब्भ कूर भासु पूरियामरेसरासु।
कुंभ-छित्त-वोम-सिंगु कण्ण-वाय-धूवलिंगु।
देवया-मणोहरंतु सामिणो पुरो सरंतु।
घत्ता—तं णिएवि हरि आणंदु करि तहि आरुहियउ जावेहिँ।
अवर वि असर पयडिय-डमर चलिय सपरियण तावेहिँ ॥१८०॥

९. १. D °ध। २. D. सहियउं। ३. D. ताउ एउ छट्ठिएसु।
१०. J १. °लि°।

## ९

### माता प्रियकारिणीकी गर्भकालमें शारीरिक स्थितिका वर्णन। चैत्र शुक्ल त्रयोदशीको बालकका जन्म

उस माता—प्रियकारिणीके गाल पीड़े गये, ऐसा प्रतीत होता था मानो वे अनुक्रमसे गर्भस्थ बालकके यश ( से ही वैसे हो गये ) हों। चिरकालसे उस माताका उदर त्रिवलि पड़नेसे उस प्रकार सुशोभित नहीं होता था, जिस प्रकार उस ( उदर ) के अहर्निश बढ़ते रहनेसे वह ( त्रिवलियुक्त होकर ) शोभने लगी। भारके कारण उसकी गति अति मन्थर हो गयी, ऐसा प्रतीत होता था मानो गर्भस्थ बालकके गुण-भारसे ही उसकी वह गति मन्द हो गयी हो। वह निरन्तर जिस प्रकार उच्छ्वास लेती थी, उसी प्रकार वह सहसा निश्वास भी छोड़ती थी। जँभाई सहित आलस्य उसे ( उसकी समीपताको ) छोड़ता न था मानो वह उसका दास ही हो। तृष्णा विधानको वह धारण करती थी, ऐसा प्रतीत होता था, मानो वह गर्भस्थ पुत्रके मनको ही हर रही हो। मनमे स्थित दोहलेसे वह पीड़ित न थी क्योंकि वह सुन्दर सोहलोसे सम्पादित थी।

उस माता प्रियकारिणीने ग्रहोके उच्चस्थलमे स्थित होते ही मधुमास चैत्रकी शुक्ल त्रयोदशीके दिन कैरव-कलियोको विकसित करनेवाला तेजस्वी चन्द्रमा जब उत्तरा-फाल्गुनी नक्षत्रमे स्थित था, तभी ( उस जिनेन्द्र ) पुत्रको जन्म दिया। जिस प्रकार गगन-तलके साथ ही समस्त दिशाएँ प्रसन्न—निर्मल हो गयी, उसी प्रकार प्राणियोंके हृदय भी आह्लादित हो उठे।

घत्ता—रति एव कामदेवके सम्मिलनके समान भ्रमरोंसे सुशोभित पुष्पोंकी वृष्टि प्रारम्भ हो गयी, दुन्दुभि बाजे गडराने लगे, पटह बाजे हड़हड़ाने लगे ऐसा प्रतीत होता था, मानो दिशाओंमे पर्वत ही विघटित होने लगे हों ॥१७९॥

## १०

### सहस्रलोचन—इन्द्र ऐरावत हाथीपर सवार होकर सदल-बल कुण्डपुरकी ओर चला

भव्यरूपी कमलोके लिए दिनकरके समान तथा तप्त कांचनकी आभावाले सुप्रसिद्ध तीर्थंनाथ जिनेशके जन्म लेते ही अपने तेजसे सूर्यको भी जीत लेनेवाले सुरेश्वरोके तत्काल ही अन्धकारका नाश करनेवाले सिंहासन काँप उठे और देवोके चित्तको विमर्दित कर देनेवाले घण्टे तीव्रताके साथ बज उठे।

तभी निर्मल सहस्रलोचन इन्द्रने अपने अवधिज्ञानरूपी नेत्रसे वीतरागदेवका हृदयापहारी जन्म जानकर, सिंहासन छोड़कर भलीभाँति माथा झुकाकर, ज्ञान-दीप्तिसे भास्वर उन जिनेश्वरकी भक्ति की तथा दान—मदजलसे प्रसन्न अलिवृन्दोसे युक्त सुन्दर लक्षणोसे अलंकृत, शक्तिशाली, एक लाख योजन प्रमाण, कुन्द-मल्लिकाके समान शुभ्र, आभूषणोंकी किरणोसे भासमान जलकणोंको छोड़नेवाले, ऊँची सूँड़ कर भागनेवाले समुद्रकी तरह गरजना करनेवाले दिग्गजेन्द्रों द्वारा प्रदत्त दीपिकाओसे दीप्त दन्तपंक्तिवाले, सागर एवं मेघकी क्रूरभाषा ( गर्जना ) के समान अमरेश्वर—इन्द्रकी आशाको पूरा करनेवाले, अपने गण्डस्थलोसे व्योम-शिखरको छूनेवाले एवं कानोंकी हवासे धूप ( की सुगन्धि ) को बिखेरनेवाले महाकरीन्द्र ऐरावत हाथीका चिन्तन किया। देवताओके मनका हरण करनेवाला वह महाकरीन्द्र—ऐरावत हाथी ( तत्काल ही ) स्वामी—इन्द्रके सम्मुख आ पहुँचा।

घत्ता—उसे देखकर हरि—इन्द्रने हर्ष प्रकट किया और वह जब उसपर आरूढ़ हुआ तब अन्य देवगण भी डमरू बजाते हुए अपने परिजनों सहित चल पड़े ॥१८०॥

## ११

कप्पवासम्मि णेऊण णाणामरा　　चल्लिया चारु घोलंत स-चामरा ।
भत्ति-पब्भार-भावेण फुल्लाणणा　　भूरि-कीला-विणोएहिँ सोक्खाणणा ।
णच्चमाणा समाणासमाणा परे　　गायमाणा अमाणा अमाणा परे ।
वायमाणा विमाणाय माणा परे　　वाहणं वाहमाणा सईयं परे ।
कोवि संकोडिऊणं तणू कीलए　　कोवि गच्छेइ हंसट्ठिओ लीलए ।
देक्खिऊणं हरी कोवि आसंकए　　वाहणं धावमाणं थिरोवंकए ।
कोवि देवो करा फोड्डि दावंतओ　　कोवि वोमंगणे झत्ति धावंतओ ।
कोवि केणावि तं एण आवाहिओ　　कोवि देवो वि देक्खेवि आवाहिओ ।
कत्थए देवि उच्चारए मंगलु　　कत्थए णिब्भरं सुम्मए मंदलु ।
कत्थए मेसु दूसेण आलोइउ　　संगरत्थो वि साणोरु सोणाइउ ।
कत्थ इत्थं पमाणं वयंतं पुरं　　कर-मज्जार-भीयाउरं उंदरं ।
देक्खे देवीण रूवं सुरो तक्खणे　　कोरई वंधए वप्प-णिल्लक्खणे ।

घत्ता—इय सुंदरहँ कप्पामरहँ संतइँ इंति पलोइय ।
णारी णरहिँ विज्जाहरेहिँ[2] णं जिण-पुण्णेँ चोइय ॥१८१॥

## १२

पंचप्पयार जोइसिय देव　　हरि-सद्दु सुणेवि रयंति सेव ।
जिणणाहहो जम्मुच्छव-णिमित्तु　　संचल्लिय धम्मे णिवेसि चित्तु ।
भवणामर सहुँ भिच्चिहिँ जवेण　　जय-जय भणंत संखारवेण ।
वितर-सुरेस वित्थिण्ण-भाल　　सेवयहिँ रुद्ध-ककुहंतराल ।
पडु-पडह-रवेण विमुक्क-गव्व　　इय चउ-णिकाय सुर मिलिय सव्व ।
संपत्त पुरंदर अइ अमेय　　णिय-णिय-सवेय-वाहण-समेय ।
कुंडल-मणि-जुइ-विप्फुरिय-गंड　　विणयाइ विमल-गुण-मणि करंड ।
पावेविणु सहली-कय-भवेण　　रायउलु समाउलु उच्छवेण ।
मायहे पुरत्थु सो गुण-गरिट्ठु　　णय-सीसहि देविंदेहिँ दिट्ठु ।
मायामउ मायहे बालु देवि　　इंदाणिए जिणु णिय-करहिँ लेवि ।
अप्पिउ सहसक्खहो हत्थि जाम　　तेण वि करि-खंधे णिहित्तु ताम ।

---

११. १. D. °र । २. D. °रि° ।
१२ १. D. जे° । २. J. क ।

## ११

### कल्पवासी देव विविध क्रीड़ा-विलास करते हुए गगन-मार्गसे कुण्डपुरकी ओर गमन करते हैं

कल्पवासियोंमे विविध देव सम्मिलित होकर प्रशस्त चामर ढोरते हुए भक्ति-भाराक्रान्त भावनासे प्रफुल्लित वदन तथा अनेक प्रकारके विनोदोंसे प्रसन्न मुख होकर चल पड़े। कोई-कोई देव समान, असमान रूपसे नृत्य करते हुए, तो अन्य दूसरे देव मानरहित होकर अप्रमाण रूपसे ( अत्यधिक ) संगीत करते हुए, तो अन्य देव-समूह गर्वरहित होकर अप्रमाण ( अत्यधिक ) रूपसे बाजे बजाते हुए, तो कही कोई देवगण अपने-अपने वाहनोंको ( होड़ लगाकर ) आगे बढ़ाते हुए, तो कोई अपने शरीरको ही सिकोड़-सिकोड़कर क्रीड़ाएँ करते हुए, तो कहीं कोई हंस (-विमान) पर बैठकर लीलापूर्वक जाते हुए, तो कोई हरि—इन्द्रको ( जाता हुआ ) देखकर तथा उसके प्रति आशंकासे भरकर अपने दौड़ते हुए वक्रगतिवाले वाहनको सहसा ही ( उससे पूछने हेतु ) रोकते हुए, तो कोई अन्य देव अंगुली-स्फोट ( फोड़ ) करके उसे उसकी आशंकाको दूर करते हुए, तो कोई व्योमरूपी आँगनमे वेगपूर्वक दौड़ते हुए चल रहे थे। कोई देव किसी अन्य देव द्वारा वेगपूर्वक पुकारा गया, तो कोई देव देखकर ( अपने से ) ही वहाँ आ गया।

कही देवियाँ मंगलोच्चार कर रही थी, तो कही व्यापक मन्दल ( मर्दल ) गान सुनाया जा रहा था। कलहप्रिय मेष, विशाल हाथी एवं कुत्ते आदि भी एक दूसरेको रोषयुक्त होते हुए नहीं देखे गये। कोई इधर-उधर उछलते-कूदते हुए नगरकी ओर चल रहे थे, मानो भयातुर चूहोंके पीछे क्रूर मार्जार चल रहे हों। उस समय निर्लक्षण देवगणों एवं देवियोंके रूपको देखकर भला कौन रतिको बाँधता ?

घत्ता—इस प्रकार सुन्दर कल्पवासी देवों द्वारा प्रेरित एवं अवलोकित नारी, नर, विद्याधर सभी वहाँ आ रहे थे। ऐसा लगता था, मानो जिनेन्द्रके पुण्यसे प्रेरित होकर ही वे आ रहे हैं ॥१८१॥

## १२

### इन्द्राणीने माता प्रियकारिणीके पास ( प्रच्छन्न रूपसे ) एक मायामयी बालक रखकर नवजात शिशुको ( चुपचाप ) उठाया और अभिषेकहेतु इन्द्रको अर्पित कर दिया

पाँच प्रकारके ज्योतिषी देव सिंहनाद सुनकर सेवा-कार्यमें तत्पर हो गये। जिननाथके जन्मोत्सव के निमित्त अपने चित्तको धर्ममे निविष्ट कर भवनवासी देव भी भृत्योंके साथ शंख-ध्वनि-पूर्वक जय-जयकार करते हुए वेगपूर्वक चल पड़े। पटह ( भेरी ) नामक बाजेकी पट-पट करनेवाली ध्वनिसे दिशाओंके अन्तरालको भर देनेवाले सेवकोके साथ विस्तीर्ण-भालवाले व्यन्तर देवेन्द्र भी चल पड़े। (इस प्रकार) कुण्डल-मणियोंकी द्युतिसे स्फुरायमान गण्डस्थलवाले, विनयादि विमल गुणरूपी मणियोंके पिटारेके समान वे सभी चतुर्निकायके देव गर्व विमुक्त होकर अपरिमित सख्यामे अपने-अपने वेगगामी वाहनो समेत सौधर्मेन्द्रके पास जा पहुँचे।

जिनेन्द्रके जन्मोत्सवसे अपने जन्मको सफल मानकर वे सभी ( देव-देवेन्द्र मिलकर ) राजकुल ( सिद्धार्थके राजभवनमे ) आये। गुण-गरिष्ठ एवं नतशिर उस देवेन्द्रने जिनेन्द्र-माताके सम्मुख आकर उनके दर्शन किये तथा इन्द्राणीने माताके पास ( प्रच्छन्न रूपसे ) एक मायामयी बालकको रखकर तथा ( बदलेमे वास्तविक ) बालकको अपने हाथोंमे लेकर जब उसे सहस्राक्ष—इन्द्रको अर्पित किया, तब उसने भी उसे ऐरावत हाथीपर विराजमान कर दिया।

घत्ता—छण-इंदुणिहुँ[3] छत्तु जे तिविहु ईसाणिंदेँ धरियउ।
अग्गइँ[4] जिणहो दिय-भव-रिणहो भत्ति-भाउ वित्थारियउ ॥१८२॥

## १३

चालंति चमर सइँ सणकुमार माहिंद-पवंदिय-जिणकुमार।
भिंगार-चमर-धय-कलस-ताल दप्पण पसूण-पडलिय-विसाल।
रयवारणाइँ वसु मंगलाइँ भव्वयणइँ विरइय मंगलाइँ।
तहो पाय-पुरउ पयडंत-सेव णाणाविह भत्ति करेहिँ देव।
वेग्गेण पत्त गिव्वाण-सेले आणंदिय चउविह तियस मेले।
जिण णाह-अकित्तिम-मंदिरेहिँ कंचण-मणि-पडिमा-सुंदरेहिँ।
जो भूसिउ भुवणोयर-विसेसु दहसय-फण-पंतिहिँ जेम सेसु।
तत्थत्थि एक्क सय जोयणाल दीहत्तेँ दीहद्धेँ विसाल।
पिंडेन अट्ठ मह-मुणि-गणेहिँ आहासिय केवललोयणेहिँ।
घत्ता—जिणवर तणउँ अइ जसु घणउँ सिल-मिसेण संठिउ किल।
ससि दल-सरिस पयणिय-हरिस परम पंडु-णामेण सिल ॥१८३॥

## १४

तहे उवरि परिट्ठिय तीणि पीढ पंच सय-चाव-मिय रयण गीढ।
तहे उवरे मयंदासणु विहाइ एक्केक्क-फुरिय-माणिक्कराइँ।
पंच सय-चाव-उच्चत्तणेण पंच सय-अद्ध पिहुलत्तणेण।
तहिँ विणिवेसिवि तिल्लोक्कणाहु परमेसरु तित्थंकरु अणाहु।
मज्झिमइँ पास सिंहासणेसु दइ पढम-इंद सइँ सोहणेसु।
पारद्धु पवरु जम्माहिसेउ देवहिँ जय जय सद्दहिँ समेउ।
जिण णाह-ण्हवण-विहि संभरेवि आसुरगिरि-खीरंबुहि धरेवि।
अविरल सुर मयरुंधेवि पंति अवरुप्परु लइ अप्पहि चवंति।
सुर दूरुज्झिय-लोयण-निवेस वारह-जोयण-मज्झ-प्पएस।
कणय-मय-कलस-नीलुप्पलेहिँ पच्छाइय-मुहुँ पूरियँ जलेहिँ।
वज्जंतहिँ झंझरि-काहलेहिँ सुर-कय-जय-जय-कोलाहलेहिँ।
कलसहिँ दहसय-अट्ठोत्तरेहिँ अहिसित्तु जिणेसरु सुरवरेहिँ।
घत्ता—भव-भय-हरणु सिव-सुह-करणु जिणु अणंतवीरिउ धुव।
इउ मण मुणेवि इंदेँगणिवि वीरु णामु धरि संथुउँ ॥१८४॥

---

३. J. V. णँ। ४. D. इ।
१४. १. D. पुँ। २. D. J. V. इं। ३. D. मुह। ४. J. V. °री°। ५. J. V नँ। ६. D. जँ। ७. V. प्रतिमें ९।१४।१० की पच्छाइय मुहु....से ९।१४।१२ को .. अट्ठोत्तरेहिं तकके अंश, मूल प्रतिके ६५ ख के निचले हाँसिए में परिवर्तित लिपिमें अंकित है।

